ॐ

# वैदिक चिकित्सा

---

वेदमें अनेक प्रकारकी चिकित्सा-पद्धतियां वर्णन कीं हैं। किसी चिकित्सा-पद्धतिका वर्णन विस्तारपूर्वक है और किसीका संक्षेपसे है। इन सब चिकित्सापद्धतियोंको एक स्थानपर संगृहीत करना, उनका विचार और मनन करके अनुभव लेना और उनका सार्वत्रिक प्रचार करना, उत्तम ज्ञानी वैद्यकाही कार्य है। किसी स्थानपर वेदकी परिभाषा साधारण मनुष्यके समझमें नहीं आती, उसका प्रकाश ज्ञानी वैद्यके अंतःकरणमें ही होना संभव है। इसलिये विचारी वैद्योंको इस वैदिक चिकित्सा-पद्धतिका अवश्यही मनन करना चाहिए।

वेदकी विविध चिकित्सा-पद्धतियोंका सूक्ष्म विचार करनेसे पता लगता है कि वेद इन चिकित्सा-पद्धतियोंद्वारा मनुष्यको स्थूलसे सूक्ष्म तत्त्वतक ले जा रहा है। सच्चे धर्मका यही मुख्य अभीष्ट है कि वह मनुष्योंको स्थूलकी अपेक्षा सूक्ष्म शक्तियोंके विषयमें अधिक प्रेम उत्पन्न करे। स्थूल पदार्थों और शक्तियोंका ज्ञान मनुष्यको स्थूल दृष्टिसे होता ही रहता है। क्योंकि वह प्रत्यक्ष है। साधारणतः मनुष्यकी प्रवृत्ति प्रत्यक्ष व्यक्त और दृश्यमें रमती है, विशेष कारणके विना मनुष्य अप्रत्यक्ष, अव्यक्त और अदृश्यके पीछे नहीं दौडना चाहता। जो मनुष्य विचारकी आंखसे सृष्टिका

## (१) दिव्य वैद्य।

यत्रौषधीः समग्मत राजानः समिताविव।
विप्रः स उच्यते भिषग् रक्षोहाऽमीवचातनः॥
( ऋ. १०।९७।६ )

अर्थ- जिस प्रकार राजा लोग अथवा क्षत्रिय ( समितौ इव ) सभामें एकत्रित होते हैं, उस प्रकार ( यत्र ) जहां औषधियां ( सं अग्मत ) इकट्ठी होतीं है उस ( वि-प्रः ) विशेष ज्ञानी मनुष्यको ही ( भिषक् ) वैद्य कहते हैं। वह ही ( रक्षो-हा ) राक्षसोंका हनन करनेवाला और ( अमीव-चातनः ) रोग दूर करनेवाला कहा जाता है।

इस मंत्रमें वैद्यका लक्षण बताया है—(१) संपूर्ण औषधियां अपने पास ठीक प्रकार रखनेवाला, (२) विशेष प्रबुद्ध अर्थात् अपने शास्त्रका सांगोपांग जिसने अध्ययन किया है, (३) जो युक्ति और योजनासे ( भिषज्यति ) रोग दूर कर सकता है, (४) जो राक्षसोंका नाश कर सकता है और (५) जो रोगोंको मूलसे अर्थात् जडसे ( चातनः ) उखाड देता है। ये वैद्यके पांच लक्षण उक्त मंत्रमें कहे हैं। " राक्षसों " के विषयमें इतना ही यहां कहना है, कि 'रक्षः, राक्षस, असुर' आदि शब्द विशेष अर्थमें वैद्यशास्त्रमें प्रयुक्त होते हैं। ये सजीव प्राणधारी सूक्ष्म कीटजीव हैं कि जो मनुष्यके आंखोंसे भी दिखाई नहीं देते। शतपथमें इनके विषयमें कहा है कि—

तदवधुनोति। अवधूतं रक्षः। अवधूता अरातयः
इतिः तन्नाष्ट्रा एवैतद्रक्षांस्यतोऽपहन्ति॥
( शत. ब्रा. १।१।४ )

" वह चर्मको झटक देता है और कहता है कि राक्षसोंका नाश होगया, असुरोंका नाश हुआ। इस प्रकार विनाशक राक्षसोंका संहार होता है। "

अर्थात् चर्म झटकनेसे उसपर चिपके हुए राक्षस नीचे गिरते हैं और उनका नाश होता है। राक्षस चमडेपर चिपक जाते हैं, वे मनुष्यके आंखस नहीं दिखाई देते, और झटकनेसे दूर होते हैं, इतने सूक्ष्म ये राक्षस हैं। सूर्य अस्त होनेपर इनको बल आता है, अंधेरेमें ये प्रबल होते हैं और सूर्य-किरणोंसे इनका नाश होता है। ये नाना प्रकारके रोग उत्पन्न करते हैं और मनुष्यों तथा अन्य प्राणियोंको सताते हैं। यह राक्षसोंका स्वरूप यहां ध्यानमें धरना चाहिए। बडे शरीरवाले जो राक्षस हैं वे भिन्न हैं। स्वतंत्र निबंध द्वारा राक्षसोंके स्वरूपका वर्णन किसी अन्य समय किया जायगा। यहांके प्रकरणमें जो राक्षसोंका सूक्ष्म स्वरूप अभीष्ट है, उसका सारांशसे वर्णन ऊपर किया है, उसको पाठक स्मरण रखें। इस प्रकारके राक्षसोंका औषधि प्रयोग आदि उपायोंके द्वारा नाश करना वैद्यका कार्य है। अस्तु। इस प्रकार वैद्यका लक्षण वेदमें कहा है। अब इस मंत्रके साथ निम्न मंत्र देखिए—

अध्यवोचदधिवक्ता प्रथमो दैव्यो भिषक्।
अहींश्च सर्वाञ्जम्भयन्त्सर्वाश्च यातुधान्यो
ऽधराचीः परा सुव ॥ (वा. य. १६।५)

अर्थ--सब (अ-हीन्) कम न होने अर्थात् बढनेवाले रोग बीजोंका (जंभयन्) नष्ट भ्रष्ट करनेवाला सब (यातु-धान्यः) राक्षसोंको (अधराचीः) नीचेकी ओरसे जो (परा सुव) निकालता है वह (अधिवक्ता) उपदेशक पहिला दिव्य वैद्य (अधि अवोचत) कहता है अथवा हम सबको बचाता है।

इस मंत्रमें वैद्यके लक्षण कहे हैं- (१) रोग-बीजोंका नाश करनेवाला, (२) राक्षसोंका संहार करनेवाला, (३) योग्य मार्गोंका उपदेश करनेवाला और (४) बचानेवाला वैद्य होता है। इस मंत्रमें "अ-हि" शब्द रोगबीजोंका वाचक आया है। (हि) कम (अ) न होनेवाला

रोगबीज होता है; प्रारंभमें छोटासा दिखाई देता है, परंतु उदासीन रहनेपर वह बढने लगता है, फैलता है और सब शरीरभर व्यापता है। "यातु-धान्य" शब्द द्वारा रोगोंका दूसरा लक्षण कहा है। जिसमें धन्यताके दूर होनेका भाव है। यह नाम राक्षसोंके लिये वेदमें आता है। जब ये सूक्ष्म राक्षस शरीरमें प्रविष्ट होते हैं तब शरीरका उत्साह और आरोग्य अर्थात् धन्यपन नष्ट हो जाता है। इन राक्षसों और रोग बीजोंको नीचेके भागसे दूर करनेका कार्य वैद्य करता है। अर्थात् वैद्य विरेचनादि द्वारा राक्षसोंको शरीरसे निकाल देता है। ये दो मंत्र वैद्यका लक्षण बता रहे हैं।

इस मंत्रमें "दैव्यः भिषक्" शब्द है। 'दिव्य वैद्य' अर्थात् 'आत्मा' ही वैद्य है, वास्तवमें सच्चा वैद्य आत्मा ही है, ऐसा इस मंत्रद्वारा सूचित किया है। यह मंत्र रुद्र सूक्तमें है और यहां "दैव्य, भिषक्" शब्द 'रुद्र' के लिये प्रयुक्त हुए हैं। रुद्रका अर्थ 'वैद्य, आत्मा, परमात्मा' है। इसकी विस्तृत व्याख्या (१) रुद्र देवताका परिचय और (२) ऋग्वेदमें रुद्रदेवता इन दो पुस्तकोंके द्वारा की है। जो पाठक विस्तारपूर्वक इस विषयको देखना चाहें उन पुस्तकोंमें देख सकते हैं। वैद्य शब्दके नाम जीवात्मा और परमात्मवाचक उक्त मंत्रमें और सूक्तमें दिये हैं, इससे सूचित होता है कि शरीरमें सच्चा वैद्य जीवात्मा है और जगत्में परमात्मा है। शरीरकी नीरोगता संपादन करनेका कार्य जीवात्मा कर रहा है, यह सूचना वेद क्यों दे रहा है? इस बातकी ओर पाठकोंका चित्त आकर्षित होना आवश्यक है।

वैद्यके औषध रोगीका आत्मिक बल हट जानेके पश्चात् कोई सहायता नहीं करते, और जिसमें आत्मिक बलकी तीव्रता होती है वह विना औषधीकी सहायताके, अपने मनःशक्तिद्वाराही रोगोंको हटा सकता है। स्थूलसे सूक्ष्मतक ले जानेकी वेदकी यही खूबी है; वैद्यका लक्षण कहते हुए वेद बता रहा है कि "आत्मा" ही सच्चा वैद्य है। जगत्के वैद्य

उसके सन्मुख कुछ भी नहीं है। अर्थात् वैदिक धर्मी मनुष्योंको उचित है कि वे योगसाधनादि द्वारा अपने मानसिक और आत्मिक शक्तिको बढावें और इसी सच्चे दिव्य वैद्यसे अपने तथा दूसरोंके रोग दूर करें।

परावलंबिताही दुःख है। दूसरेपर विश्वास रखकर बैठना, दूसरेकी सहायतासे स्वसंरक्षण करनेका यत्न करना, दुःखकारक ही है। यह सिद्धांत आप व्यक्ति, राष्ट्र और जगत्में सर्वत्र देख सकते हैं। स्वावलंबन ही सुख है। अपनी धारणाशक्तिसे स्वयं स्थिर रहना सुखका साधन है। जबतक वैद्यकी औषधियोंपरही रोगीका विश्वास रहता है, तबतक रोगीको दुःख भोगना आवश्यकही है। परंतु जब उस रोगीको पता लग जायगा, " कि मैं स्वयं आत्मरूपसे दिव्य वैद्य हूं और सब औषधियोंकी संपूर्ण शक्तियां मेरे मनमें सदाही सिद्ध हैं और मैं अपनी इच्छाशक्तिके बलसे अपने तथा अन्योंके रोग हटा सकता हूं, तबही सुखके लिये वह अधिकारी होता है " वही स्वातंत्र्य और स्वाधीनता है वेदको अभीष्ट है कि सब लोक इस शक्तिको अपने अंदर विकासित करें, इसलिये वेद अपने मंत्रों द्वारा स्थूल शक्तिका वर्णन करता हुआ एकदम सूक्ष्म शक्तियोंतक पाठकोंको पहुंचा देता है। यह बात हमने वैद्यके लक्षणोंमें सूक्ष्मरूपसे बताई है। अब प्रकृत निबंधका विषय देखते हैं।

## ( २ ) औषाध-चिकित्सा।

औषधियोंके उपयोगसे रोग दूर करनेका नाम " औषधि-चिकित्सा " है। इस विषयके अनेक मंत्र वेदमें हैं। संपूर्ण मंत्र इस छोटेसे निबंधमें दिये नहीं जा सकते। सारांशरूपसेही इस औषधि-चिकित्साका यहां स्वरूप बताना है। प्रथम औषधियोंकी उत्पत्तिके विषयमें वेद कहता है-

या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा।
मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च ॥

( ऋ० १०।९७।१ )

अर्थ—जो औषधी वनस्पतियां देवोंसे तीन युग पहिले उत्पन्न हो गई थीं, उन ( बभ्रूणां ) भरण-पोषण करनेवाली औषधियोंके सौ और सात ( धामानि ) स्थान अथवा जातियां हैं ऐसा मैं मानता हूं।

इस भूमंडलपर प्रथम औषधियां उत्पन्न हो गई थीं और तीन युग व्यतीत होनेके नंतर मनुष्योंकी उत्पत्ति हो गई। (१) वनस्पति-युग, (२) जलजंतु-युग, (३) सर्प-युग, (४) पशु युग और (५) मनुष्य-युग यह सृष्टिक्रम है। इन औषधियोंके एक सौ सात वर्ग हैं। कई लोग ' सप्त शतं धामानि ' का अर्थ सात सौ धाम अथवा वर्ग समझते हैं और कई लोग ' शतं धामानि सप्त च ' ऐसा वाक्य मानकर ' सौ और सात धाम ' मानते हैं। इसका विचार चतुर वैद्योंको करना योग्य है। अस्तु। इन औषधियोंके विषयमें वेद कहता है—

ओषधीरिति मातरस्तद्वो देवीरुप ब्रुवे ॥

( ऋ० १०।९७।४ )

" औषधियां सच्चीं ( मातरः ) माताएं हैं और वे ( देवीः ) देवियां हैं। मान्य करनेवालीं अथवा हित करनेवालीं माताएं होतीं है और देवकी शक्ति धारण करनेवाली देवियां होतीं हैं।

" देवीः ओषधीः " इस शब्द प्रयोगद्वारा सूचित किया जा रहा है कि औषधि वनस्पतियोंमें जो दोष दूर करनेकी शक्ति है वह देव की, अर्थात् ईश्वरकी किंवा परमात्माकी है। सर्वव्यापक शक्ति सब विश्वमें व्याप रही है। अग्निमें प्रकाश, जलमें शीतता, पृथ्वीमें धारणाशक्ति आदि अनंत गुण हैं, वे परमात्मासे प्राप्त हो गये हैं, इसी प्रकार औषधियोंका रोग दूर करनेका गुण परमात्माका है। पूर्व स्थलमें " दिव्य वैद्य " एकही परमात्मा है, यह बात स्पष्ट कर दी है, अब यहां ओषधियां भी परमात्माके गुण धारण करनेसे गुणी बन गई हैं ऐसा ध्वनित किया है। " आत्मामें वैद्य और दवा एकही हो जाती है " यह बात पाठक स्वयं जानतेही

होंगे । इस विषयमें यहां अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है। औषधियोंकी प्रतिज्ञा निम्न मंत्रमें कही है—

ओषधयः संवदन्ते सोमेन सह राज्ञा ।
यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्तं राजन् पारयामसि ॥
(ऋ० १०।९७।२२)

अर्थ–औषधियां सोम राजाके साथ बोलती हैं कि, हे राजन् ( यस्मै ) जिस रोगीके लिये ( ब्राह्मणः ) ब्रह्मका ज्ञान धारण करनेवाला वैद्य हमारी योजना करता है, ( तं ) उस रोगीको रोगसे हम पार कर देते हैं ।

इस मंत्रमें वैद्यका एक मुख्य लक्षण बताया है, वह यह है कि " वैद्य सच्चा ब्राह्मण होना चाहिए, अर्थात् ब्रह्मका ज्ञान वैद्यको चाहिए। " आत्मज्ञानी वद्य चाहिए। आत्मा, बुद्धि, मन आदि सूक्ष्म तत्त्वोंके गुणधर्म जाननेवालाही वैद्य बने । अन्य धनार्थी लोग वैद्यका धंदा न करें। आत्मज्ञानी सात्त्विक वृत्तिवालाही वैद्य क्यों होना चाहिए, इस बातका अधिक वर्णन करनेकी जरूरत यहां नहीं है, क्योंकि आजकलके जमानेमें वैद्योंके जालसे क्वाचित् कोई पुरुषही बच सकता है। वैद्यका धंधा वास्तवमें दैवी धंधा है, परंतु लालचके कारण अन्य धंधोंके समान यह धंधा भी राक्षसी बनाया गया है। आत्मज्ञानी वैद्य आजकल किसी पवित्र भूमिमें होगा तो होगा।

इस मंत्रमें औषधियोंके सोम राजाका नाम आगया है । सोमका अर्थ सोमवल्लि, चंद्र और जीवात्मा है। चंद्रकी सोलह कलाएं होती हैं, जीव षोडश–कल है ही, इसीको " षोळशी इंद्र " वेदमें भी कहा है। सोमवल्लीका भी शुक्लपक्ष और कृष्णपक्षमें क्रमशः वृद्धि और क्षय होता है ऐसा कहते हैं, इस विषयमें हमें कोई प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं है, क्योंकि आजकल असली सोमवल्ली कहीं भी उपलब्ध नहीं है। परंतु चंद्रके साथ सोमका संबंध लगाया गया है। इसलिये सोमवल्लिको भी १६ कलाएं

होना आवश्यक है ऐसा तर्क होता है । संशोधक वैद्य इस विषयमें विचार करें ।

यहां इतनाही बताना है कि औषधिवाचक सोमशब्द आत्माका वाचक होनेसे स्थूल औषधिक नामसे सूक्ष्म आत्मतत्त्व यहां सूचित किया है । पाठक यहां देख सकते हैं कि किस प्रकार वेद हरएक बातमें पाठकोंको सूक्ष्म तत्त्वके पास खींच रहा है । अब वेदमें कही हुई औषधियां देखिए-

पिप्पली क्षिप्तभेषजी उतातिविद्धभेषजी ।
तां देवाः समकल्पयन् इयं जीवितवा अलम् ॥
(अथर्व० ६।१०९।१)

अर्थ-पिप्पली नामक औषधी क्षिप्त और अतिविद्ध रोगीके लिये अत्यंत उपयोगी है । यह एकही औषधी (जीवितवै) जीवित रहनेके लिये (अलं) पर्याप्त है, ऐसी देवोंने कल्पना की है ।

जिस रोगमें मनुष्य पागल सा बन जाता है उसको क्षिप्त कहते है और रोगसे अत्यंत घेरे हुए बीमारका नाम है अतिविद्ध । इनके लिये पिप्पली औषधी उत्तम है, इतनाही नहीं परंतु प्राणिमात्रके जीवनके लिये अर्थात् संपूर्ण आरोग्य प्राप्त करनेके लिये यह एकही औषधि पर्याप्त है । तथा—

श्यामा सरूपंकरणी पृथिव्या अध्युद्भृता ।
इदमू षु प्र साधय पुना रूपाणि कल्पय ॥
(अथर्व० १।२४।४)

अर्थ- श्यामा नामक वनस्पति जो पृथ्वीके ऊपर उगती है वह शरीरके रंगको ठीक करती है । इस वनस्पतिसे (पुनः) फिर शरीरके रूप ठीक बन जाते हैं ।

शरीरपर जो श्वेत कुष्टके धब्बे आते हैं, तथा जो अन्य प्रकारके कुष्टसे शरीर विरूप हो जाता है, उस बीमारीसे श्यामा औषधि बचाती है और

पुनः पूर्ववत् सुंदर रूप बनाती है। इस प्रकार कई औषधियोंका वर्णन वेदमें है। यहां केवल सूचना मात्र बताना है इसलिये इतनाही पर्याप्त है। औषधियां न होनेपर बडेसे बडा वैद्य भी कुछ कर नहीं सकता, यह इस मार्गमें आपत्ति है। पराधीनतासे दुःख और स्वाधीनतासेही सुख होता है। औषधियोंके अवलंबनरूप पराधीनता इस मार्गमें है, इसलिये वेदने जल-चिकित्सा बता दी है।—

## ( ३ ) जल–चिकित्सा।

' जल–विद्या ' नामक लेखमें बताया गया है कि वेदमें जल-चिकित्सा-का क्या प्रकार था। इसलिये उसका पुनः यहां विशेष वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं, तथापि एक दो मंत्र यहां नमूनेके लिये दिये जाते हैं–

अप्सु मे सोमो अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा।
अग्निं च विश्वशंभुवमापश्च विश्वभेषजीः॥

( ऋ० १।२३।२० )

अर्थ–सोमने मुझे कहा कि पानीके अंदर संपूर्ण औषधियां हैं। जलही सब औषधी है और अग्नि सब आरोग्य करनेवाला है।

इस मंत्रमें केवल जलके प्रयोगसे सब रोगोंकी निवृत्ति सूचित की है। इस मंत्रमें ' अग्निचिकित्सा ' की सूचना भी मिलती है। परंतु इस विषयमें यहां लिखनेके लिये हमारे पास स्थानही नहीं है। अग्निचिकित्साके विषयमें किसी अन्य समय विस्तारपूर्वक लिखूंगा। क्योंकि इस एक चिकित्साके कई विभाग हैं।

अप्स्वन्तरमृतं अप्सु भेषजम्। ( ऋ० १।२३।१९ )

" पानीमें अमृत है, पानीमें औषध है। " इस प्रकार उदकका वर्णन वेदमें आ रहा है और जलचिकित्साकी सूचना दे रहा है॥

आप इद्वा उ भेषजीरापो अमीव-चातनीः।
आपः सर्वस्य भेषजीस्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम्॥

( ऋ० १०।१३७।६

अर्थ-जल निःसंदेह औषधी है, जल निःसंशय रोगोंको दूर करनेवाला है, जल सब रोगोंकी एकही दवा है, वह जल तुम्हारे लिये औषध करे।

इस मंत्रमें स्पष्ट कहा है कि संपूर्ण रोग एक ही जलके प्रयोगसे दूर हो सकते हैं। जलका अभिषिंचन, उपसिंचन आदि विधि अथर्ववेदमें लिखे हैं। विविध प्रकारसे जलका उपयोग करनकी विधियोंकी सूचना उन शब्दोंसे मिलती है। अब यहां प्रश्न उत्पन्न होता है कि यदि एकही जल सब रोगोंका शमन करनेके लिये पर्याप्त है। तो अन्य दवाइयोंकी क्या आवश्यकता है? जल सब देशमें सब कालमें मिल सकता है। औषधियां सब कालमें सब देशमें मिल नहीं सकती, इसलिये औषधिचिकित्सककी अपेक्षा जलचिकित्सक अधिक स्वतंत्र है। औषधियां न मिलनेकी कठिनता जलचिकित्सासे हट गयी है, इसमें कोई संदेह नही। जलचिकित्सामें दवाइयोंकी कडवाहटसे मुख खराब होनेका भय नही है। औषधिचिकित्सा स्थूल अर्थात् पार्थिव चिकित्सा है, उससे सूक्ष्म जलतत्त्वका आश्रय होनेसे जलचिकित्सासे मनुष्य एक सिढी ऊपर पहुंचता है। क्योंकि जिनका विश्वास जलचिकित्सामें होता है उनके मनमें सूक्ष्मतत्त्वकी शक्तिकी कल्पना जागृत होती है। आजकल भी कई वैद्य हैं कि जो जलचिकित्साको मानतेही नहीं!!! निःसदेह जलचिकित्सासे उतना पैसा रोगियोंके जेबसे खेचा नहीं जा सकता, जैसा औषधियोंकी चिकित्सासे खींचा जा सकता है। परंतु यह वैद्योंकी सुभीताकी बात है, रोगियोंकी सुभीता और उन्नति जलचिकित्सासे अधिक होनी है, इसका मूल हेतु इतनाही है कि इसमे सूक्ष्म तत्त्वका आश्रय होता है। जिस प्रमाणसे सूक्ष्म तत्त्वका आश्रय होगा उस प्रमाणसे अधिक उन्नति और अधिक सुख मनुष्यको प्राप्त होता है यह वैदिक धर्मका सिद्धांत है।

## (४) अग्नि-चिकित्सा।

'अग्निं च विश्व-शं-भुवं' ऐसा पूर्व स्थलमें कहाही है। (विश्व)

संपूर्ण ( शं ) शांति और आरोग्य ( मुवं ) देनेवाला अग्नि है। अर्थात् संपूर्ण दोष अग्नि दूर कर सकता है। राक्षसोंका नाश करना वैद्यका एक कर्तव्य है यह बात पूर्व स्थलमें बताई है। अग्निका नाम भी ' रक्षो-हा ' अर्थात् राक्षसोंका नाश करनेवाला इस अर्थका द्योतक है। अग्निद्वारा दूसरी चिकित्सा हवन चिकित्सा है। अग्निचिकित्साका वर्णन विस्तारपूर्वक अन्य निबंधमें करनाही है, इसलिये यहां इतनाही पर्याप्त है।

## (५) हवन-चिकित्सा।

वेदमें हवनका बडा भारी शास्त्र है। यद्यपि इसका पूर्णतया आविष्कार नहीं हुआ है, तथापि जो बातें इस समय सन्मुख आ गईं हैं, उससे इतना स्पष्ट होता है, कि हवनसे रोगोंका शमन किया जा सकता है। इस विषय-में इस लेखमें एकही मंत्र देखिए—

मुञ्चामि त्वा हविषा जीवनाय
कमज्ञात-यक्ष्मादुत राजयक्ष्मात्॥ ( अथर्व० ३।११।१ )

" हवनके द्वारा अज्ञात रोगसे तथा क्षयरोगसे भी तुमको दीर्घ जीवनके लिये छुडाता हूं "।

हवनसे ज्ञात रोग तो दूर होही सकते हैं, परंतु अज्ञात रोग भी दूर हो सकते हैं। जिनका कारण, निदान और चिकित्साकी विधि स्पष्ट विदित होती है उन रोगोंका नाम ' ज्ञात-यक्ष्म ' है, और जिनका निदान और उपशमनका उपाय ज्ञात नहीं है, उनको " अ-ज्ञात-यक्ष्म " कहा जाता है। राजयक्ष्मा वह होता है कि जिसको तपेदिक, क्षयरोग आदि नामसे पुकारते हैं यह सब बीमारियोंका राजा है, क्योंकि एक समय जहां यह पहुंचता है बीमारको लेही जाता है। इस प्रकारके भयानक क्षयरोग-की भी चिकित्सा हवनक द्वारा होता ह। र अन्य रोग हट जाते हैं एसा कहनेकी भी क्या आवश्यकता है?

ऋषिकालमें यज्ञावोधमें बहुतही उन्नति हो गई थी। यज्ञसे वृष्टि कराई जाती थी, धान्यमें विशेष सत्त्व लाया जाता था, नगरों और गृहोंका आरोग्य संपादन किया जाता था। वायु शुद्धि और उसकी प्रसन्नता प्राप्त की जाती थी, सुपुत्र उत्पादनके लिये इष्टियां की जाती थी। यह तो दैवी भावनाके यज्ञोंका स्वरूप है। राक्षसी भावनाके भी यज्ञ प्रचलित हो गये थे। इन राक्षसी यज्ञोंद्वारा शत्रुके नगरोमें बीमारियां उत्पन्न की जातीं थीं, इनका प्रवर्तन राक्षसोंके पाससे होता था। तात्पर्य हवनसे एक विशेष शक्ति उत्पन्न होती है उसको उन्नतिके कार्यमें तथा विनाशके कार्यमें भी बर्ता जा सकता है। वैदिक वाङ्मयमे यज्ञका सब उज्ज्वल स्वरूपही दिखाया है, क्योंकि वैदिक वाङ्मयकी प्रवृत्तिही दैवी है। पैशाच और आसुरी ग्रंथोमें राजस और तामस घोर हवनोंके विधि लिखे हैं। जिनसे उक्त भयानक परिणाम होते है। इनके संपूर्ण विधि इस समय ज्ञात नहीं हैं, परंतु जो थोडे ज्ञात हुए हैं, उनका वर्णन भी यहां नहीं हो सकता। निःसंदेह इसका वर्णन बडा मनोरंजक और उपयोगी है, इसलिये किसी अन्य लेखमें इसका शुभ और अशुभ स्वरूप बताया जायेगा।

जिस प्रकार औषधिका योग्य उपयोग करनेसे आरोग्य और अयोग्य प्रकारसे सेवन करनेसे अनारोग्य होता है, ठीक उसी प्रकार सात्त्विक श्रेष्ठ यज्ञोंके हवनसे आरोग्य बढ सकता है और अन्य घोर इष्टियोंसे व्याधियां भी फैल सकतीं हैं। श्रेष्ठ दैवी यज्ञोंका वर्णन गोपथ-ब्राह्मण निम्न प्रकार करता है-

भैषज्य-यज्ञा वा एते। तस्मादृतुसंधिषु
प्रयुज्यन्ते॥ ऋतुसंधिषु वै व्याधिर्जायते॥

(गोपथ० उ० १।१९)

"ये औषधियोकेही यज्ञ हैं। इसलिये ऋतुओंकी संधियोंमे यज्ञ किये जाते हैं, क्योंकि ऋतुसंधिमें व्याधि होती है।"

अस्तु। रोगनिवारण और आरोग्यसंपादन यह सात्विक यज्ञका मुख्य भाग है इसमें कोई संदेह नहीं। इस प्रकार यज्ञचिकित्साका थोडासा स्वरूप है। पार्थिव, जल और अग्निसे चिकित्सा इस प्रकार वेदमें आती है। 'आप्' शब्दसे जल-तत्त्वका जैसा बोध होता है उसी प्रकार व्यापक आत्मतत्त्वका भी ज्ञान होता है। तथा 'अग्नि' शब्दसे तेजस् तत्त्वका ज्ञान होता हुआ भी परमात्माका बोध होताही है। इस प्रकार वेद न केवल उच्च तत्त्वों द्वारा चिकित्सा बता रहा है, परंतु हरएक तत्त्ववाचक शब्द द्वारा उस तत्त्वके नीचे गुप्त रूपसे विद्यमान आत्मतत्त्वका साक्षात्कार करा रहा है, इस बातको कभी भूलना नहीं चाहिए। अग्निचिकित्सामें, सूर्य भी अग्नितत्त्व होनेसे इस चिकित्साका भी इस प्रकरणमें विचार करना योग्य है—

## (६) सौर-चिकित्सा।

सूर्यके किरणों द्वारा जो चिकित्सा की जाती है उसका नाम सौर-चिकित्सा है। सूर्यकिरणोंका पवित्रता उत्पन्न करनेका धर्म वेदमें "शोचिष्-केशं" शब्द द्वारा कहा है। इसलिये वेद कहता है कि—

**नः सूर्यस्य संदृशो मा युयोथाः॥** (ऋ० २।३३।१)

अर्थात् "सूर्य प्रकाशसे हमारा कभी वियोग न होवे" क्योंकि सूर्य ही सब प्रकारके दोष दूर करके प्राणियोंकी पुष्टि करता है। यहांतक वेद कहता है कि—

**सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च॥** (ऋ० १।११५।१)

"सूर्य स्थावर जंगम जगत्का आत्मा है।" प्राणरूपी सूर्य होनेसे वह सबका आत्माही है। वह नष्ट होनेसे सब प्राणिमात्र नष्ट हो सकते हैं। यही बात प्रश्नोपनिषद्में कही है—

**आदित्यो ह वै प्राणः॥** (प्रश्न० उ० १।५)

**यत्सर्व प्रकाशयति तेन सर्वान् प्राणान्**
**रश्मिषु संनिधत्ते॥** (प्रश्न० उ० १।६)

" आदित्यही निश्चयसे प्राण है। जब आदित्य प्रकाशमान होता है तब वह सब प्राणोंको अपने किरणोंमें रखता है ।" तात्पर्य सूर्यकिरणोंके द्वारा सब जगत्में प्राणतत्त्वका संचार होता है। जहां प्राण पहुंचता है वहांसे मृत्युका दूर होना स्पष्टही है। इसलिये घरोंकी रचना ऐसी होनी चाहिए कि सूर्यकिरणोंके द्वारा प्राण सब घरकी शुद्धता करके और रहनेके घरोंसे मृत्युको दूर हकाल देवे। रोग उत्पादक कृमियोंका नाश सूर्यकिरणद्वारा होता है ऐसा भी वेदमें कहा है, वह सब यहां अनुसंधानसे देखनेयोग्य है।

सौरचिकित्साद्वारा योगी लोग बडा लाभ उठाते हैं। प्राणायामद्वारा इस प्राणपूर्ण तप्त वायुको अंदर लेते और कुंभकद्वारा प्राणको अपने शरीरमें स्थिर करते है। अन्य प्रकार युक्तिप्रयुक्तिसे सूर्यकिरणोंके द्वारा आरोग्य संपादन करना सौरचिकित्सामें हो सकता है।

विविध रंगोंवाले गौवोंके दूधके विविध इष्ट और अनिष्ट परिणाम सौरचिकित्सा किंवा वर्णचिकित्साके साथ संबध रखते है। इस विषयमें बहुत लिखा जा सकता है, परंतु विस्तारभयके लिये यहां इतनाही लिख कर अब क्रमप्राप्त वायुचिकित्साका स्वरूप बताता हूं।

## (७) वायु-चिकित्सा।

वायुही प्राण बनकर शरीरमें आकर रहा है यह उपनिषदोंका कथन है। वायुमें " अमृतका खजाना " है ऐसा ऋ० १०।१८६ सूक्तमें कहा है। जहां अमृत है वहां रोग नही हो सकते; इसलिये अमृतका खजाना लेकर जहां वायु पहुंचता है, वहां नीरोगता प्राप्त हो सकती है। यही वायुचिकित्साका मूल वेदमें है। तथा—

**आ वात वाहि भेषजं वि वात वाहि यद्रपः।**
**त्वं हि विश्वभेषजो देवानां दूत ईयसे॥ ( ऋ० १०।१३७।३ )**

**" हे वायो ! तुम्हारी दवाई ले आओ और यहांसे सब दोष दूर करो, क्योंकि तू ही सब औषधियोंसे युक्त है।"**

पृथिवी, आप, तेजकी अपेक्षा वायु सूक्ष्म तत्त्व है। इसलिये इससे आरोग्य संपादन करना और रोग दूर करना अन्य प्रकारोंसे श्रेष्ठ है। जल भी प्राप्त करनेके कष्ट हैं। वायु सर्वत्र ही है इसलिये यदि उसको खराब न किया जावे, तो सदा वह अमृत देनेके लिये सिद्ध ही है। योगी लोग प्राणायामद्वारा इसी प्राणवायुसे आरोग्य और दीर्घ आयुष्य संपादन करते है। वायुके योग्य उपयोगसे हरएक बीमारी दूर हो सकती है। उसके सेवनकी विधिसे परिचय होना चाहिए। दयालु परमेश्वरने अमृत-मय वायु सर्वत्र भरा रखा है, परंतु अज्ञानी मनुष्य फिर भी अनारोग्यमें सडते ही हैं!!! यदि मनुष्य प्रतिदिन सौ पचास प्राणायाम विधिपूर्वक करता जायगा तो उसके पास रोग खडा भी नहीं होगा। विधि छोडकर कार्य करनेसेही मनुष्यकी अवनति होती है।

इस प्रकार स्थूल भूतोंके आश्रयसे चिकित्साओंके क्रमपूर्वक प्रकार देखे। वेद किस प्रकार स्थूलसे सूक्ष्म तत्त्वोंकी शक्तियोके पास मनुष्योंको खेंच रहा है इसका ज्ञान इस विचारसे हो सकता है। अब इससे भी सूक्ष्म तत्त्वसे जो मानसचिकित्सा होती है, उसका विचार करना है।

## (८) मानस--चिकित्सा।

यही सर्वोत्तम चिकित्सा है। वेदने इस चिकित्सापर जितना बल दिया है उतना अन्य चिकित्साओंपर नहीं दिया। इसका कारण स्पष्ट है। इस चिकित्सामें जैसी स्वाधीनता होती है वैसी किसी अन्य चिकित्सामें नहीं हो सकती। औषधिचिकित्सामें औषधियोंका आश्रय करना होता है; जलचिकित्सामें उत्तम जल प्राप्त होना चाहिए, हवन-चिकित्सामें विविध हवन सामग्री इकट्ठी करना आवश्यक है, वायुचिकित्सामें शुद्ध वायुके विना कार्यभाग नहीं हो सकता, सूर्यके प्रकाशके विना सौरचिकित्सा अशक्य है, तात्पर्य बाह्य साधनोंसे जो चिकित्सा करनी है उसमें परतन्त्रता अवश्यही है। वेद मनुष्योंको किसी प्रकार परतन्त्र रखना नहीं चाहता। इसलिये इस चिकित्सामें वेदमें मानस-चिकित्सा

बताई है। इसमें किसी बाह्य साधनोंपर निर्भर होनेकी आवश्यकताही नहीं है। यह चिकित्सा अपने आत्मिक बलसे और मनकी इच्छाशक्तिसे ही होती है। यदि किसी प्रकार रोगीमें आत्मिक बल उत्पन्न हुआ अथवा चिकित्सकने अपनी इच्छा शक्तिद्वारा उसमें बल उत्पन्न किया तो वहां ही स्वयं रोगका शमन होने लगता है। वेदमें मनकी शक्ति इसी प्रकार वर्णन की है—

यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतं
प्रजासु ॥ यस्मान्न ऋते किं चन कर्म क्रियते
तन्मे मन शिवसंकल्पमस्तु ॥ ३ ॥ येनेदं भूत
भुवनं भविष्यत्परिगृहीतममृतेन सर्वम् ॥ येन
यज्ञस्तायते सप्तहोता तन्मे मन· शिवसंकल्प-
मस्तु ॥ ४ ॥ सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्ने-
नीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव ॥ हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं
जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ ६ ॥ (वा. य. ३४)

इन मंत्रोंमें मनके गुणोंका कथन है। हमको यहां सब गुणोंका विचार करनेकी आवश्यकता नहीं है, अपने विषयकी सूचना जिन शब्दों द्वारा हो रही है, उनका ही यहां विचार करेंगे—

(१) यत् प्रजासु अंतः अमृतं – जो मन प्राणियोंके अंदर अमृत रूप है। अमृतका सेवन करनेसे सब बीमारियां दूर होती हैं। यदि योगद्वारा इस मनकी शक्तिका विकास हो गया तो आरोग्यके लिये किसी अन्य पदार्थके आश्रयकी आवश्यकता ही नहीं होगी।

(२) यस्मात् ऋते किं चन कर्म न क्रियते – जिस मनके विना कोई भी कर्म किया ही नही जाता। यहां बाह्य कर्मकी अपेक्षा शरीरके अंतर्गत कर्मोंकी ओर ही पाठक ध्यान देवे। हाथ ऊपर नीचे करना, पेटमें पचनका कर्म आदि सब मनकी प्रेरणासे ही हो रहा है। जिस मनकी शक्तिद्वारा चार

*

पांच सेर वजनका हाथ जैसा चाहिए वैसा घुमाया जाता है, उस मनकी शक्तिसे रोगके थोडेसे बीज अपने स्थानसे हिलाये नहीं जायगे, ऐसा कोई भी नहीं कह सकेगा। अपने सब शरीरमें मनकीही शक्ति कार्य कर रही है, परंतु मनुष्य अपनी ही शक्तिसे अपरिचित होनेके कारण अपने स्वास्थ्य-के लिये दूसरोंपर निर्भर हो रहा है। वास्तवमें दिव्य वैद्य आत्माही है और अमृतरूपी मन उसीके पास है। परंतु अमृतके महासागरमें डूब मरनेवाले मूढके समान यह भी अपने पासके अमृतको छोडकर बाहेरके पदार्थ कष्टसे प्राप्त करनेमें आनंद मानता है !!!

(३) येन सप्त-होता यज्ञः तायते – जिस मनके द्वारा "सप्तहोता यज्ञ" फैलाया जाता है। दो आंख, दो कान, दो नाक और एक मुख ये सात होतागण जिसमें बैठे हैं ऐसा यह पुरुषरूपी यज्ञ मनके द्वाराही चलाया जाता है। इस यज्ञमें मन ही ब्रह्मा है और ब्रह्माका काम यही है कि वह यज्ञके दोषोंको दूर करे। यह मनरूपी ब्रह्माका अधिकार ही है। तात्पर्य शरीरके सब दोष मनके द्वारा दूर किये जा सकते हैं। दोष दूर होनेपर कोई रोग रहेगा ही नहीं। जबतक दोष होंगे तबतक ही रोग होते हैं।

(४) सुषारथिः अश्वान् इव – उत्तम सारथी जिस प्रकार घोडोंको चलता है उस प्रकार यह मन मनुष्योंको चलता है। यह इसकी महती शक्ति है। परंतु मनुष्य अज्ञानके कारण अपनी शक्तिसे ही अपरिचित होगये हैं!! अपने आपको निर्बल माननेमें ही धन्यता मान रहे हैं!!! क्या यह सबसे बडा आश्चर्य नहीं?

तात्पर्य मनकी अजब शक्ति है। इसलिये मानस-चिकित्सा ही सबसे श्रेष्ठ चिकित्सा है। इससे अपने तथा दूसरोंके भी रोग दूर किये जा सकते हैं। हस्तस्पर्शद्वारा रोग दूर करनेका विधान निम्न मंत्रमें है-

हस्ताभ्यां दशशाखाभ्यां जिह्वा वाचः पुरोगवी॥
अनामयित्नुभ्यां त्वा ताभ्यां त्वोप स्पृशामसि॥(ऋ.१०।१३७।७)

" दस शाखाएं जिसको हैं ऐसे मेरे दोनों हाथोंसे तुमको स्पर्श करता हूं। ये मेरे हाथ ( अनामयित्नुभ्यां ) नीरोगता करनेवाले हैं। और साथ ही मैं ( वाचः ) अपनी वाणीको प्रेरित करता हूं। "

दस अंगुलियां हाथोंकी दस शाखाएं हैं। इनके स्पर्शसे दूसरेके रोग दूर हो सकते हैं। वाणीसे भी साथ साथ रोगीको सूचना देनी चाहिए। मानस-चिकित्साका प्रकार इसमें लिखा है। इस विषयका वर्णन विस्तार-पूर्वक आगे आ जायगा। यहां वेदके विविध चिकित्साओंके प्रकारही केवल बताने थे, सो सारांश रूपसे बताये हैं। वेद किस प्रकार स्थूलसे सूक्ष्म तत्त्वोंतक ले जा रहा है इसका थोडासा वर्णन यहां किया गया है।

"इस वैदिक मानस-चिकित्साके विषयमें कई लेख लिखने आवश्यक हैं, इसका विशेषतः योगका स्वरूप बतानेके पश्चात् ही इस चिकित्साका वर्णन किया जायगा। आशा है कि पाठक भी इस दृष्टिसे विचार करेंगे और अपने अंदर मानसिक अमरपनकी शक्ति योगद्वारा बढानेका पुरुषार्थ योग-साधनद्वारा करेंगे।

ॐ व्यक्तिमें शांति। राष्ट्रमें शांति। जगत्में शांति।

---

# वेदमें वैद्यशास्त्र

"वेद सर्व सत्यविद्याओंका मूल पुस्तक है" "वेदमें सर्व विद्याएँ बीजरूपसे मिलतीं हैं" "वेदका पठनपाठन, श्रवणश्रावण करना आर्योंका परम धर्म है" इत्यादि उपदेश हम ऋषि मुखसे श्रवण करते आयें हैं और उस आप्तवाक्यके अनुसार हमारा विश्वास भी है, परन्तु कौन कौनसे शास्त्र किस किस प्रकारसे वेदमें उपलब्ध होते हैं, इसका निश्चित पता अभीतक लगा नहीं है, तथा इन शास्त्रोंकी खोजमें वैदिक विद्वानोंके परिश्रम भी जैसे होने चाहिये वैसे इस समयतक नहीं हुवे हैं यह बडी शोककी बात है।

मेरा परिश्रम वेद विषयमें बहुतही अल्प है। परंतु जो कुछ परिश्रम वेद विषयमें मैंने किया है उससे मेरा निश्चित मत यह हुआ है, कि वेद विविध ज्ञानका एक भंडार है। इस वेदमें मुख्यतया अध्यात्म-शास्त्र उपलब्ध होता है, तथा इसके साधक कई अन्य शास्त्र प्रतीत होते हैं जिनमें समाजशास्त्र, धर्मशास्त्र, वैद्यशास्त्र, दण्डनीतिशास्त्र, राजविद्याशास्त्र इ० प्रमुख हैं।

वैद्यशास्त्रके मंत्रोंका अभ्यास करते करते इस शास्त्रकी एक निश्चित व्यवस्था है, ऐसा मेरे ध्यानमें आने लगा है। परंतु इसकी पूर्ण व्यवस्था मैंने इस समयतक नहीं की है। इस शास्त्रके थोडेसे मंत्र आपके सन्मुख रखना चाहता हूं जिससे आपके मनमें वैदिक वैद्यशास्त्रका गौरव निःसंदेह आ जायगा।

मेरा विश्वास है कि जो मंत्र वेदमें वैद्यशास्त्रविषयक आते हैं उन्हीं मंत्रोंके आश्रयपर हमारा आर्य वैद्य-शास्त्र बना हुवा है। अर्थात् आर्य

वैद्यशास्त्रका बीज वेदमंत्रोंमें अवश्य मिलता है। जिसकी अंशतः गवाही सुश्रुतकार देते हैं:—

इह खल्वायुर्वेदो नाम यदुपांगमथर्ववेदस्य
अनुत्पाद्यैव प्रजाः ...... कृतवान् स्वयंभूः ॥

( ऋ० सुश्रुत० सूत्र० अ० १ )

" आयुर्वेद अथर्ववेदका उपांग है " यही उपवेद है। परंतु शोक है कि यह उपवेद इस समय नहीं मिलता है। वेदसे आयुर्वेद नामक उपवेद निर्माण हुवा। इस आयुर्वेदसे प्राचीन वैद्यशास्त्र जो चरक सुश्रुतादि नामसे प्रसिद्ध हैं, उत्पन्न हो गये अर्थात् वेदसे वैद्यशास्त्र निकल आया। वेदमें जो वैद्यशास्त्रका बीज था वही वैद्य ग्रंथोंके रूपमें वृक्षाकार परिणत हो गया है। अस्तु। अब हम प्रस्तुत निबंधका विचार करते हैं। वैद्यशास्त्र-के बीजभूत मंत्रोंका विचार करनेके पहिले वैद्यके लक्षण वेदने कहे हैं वह देखने चाहिये।

यत्रौषधीः समग्मत राजानः समिताविव।
विप्रः स उच्यते भिषग्रक्षोहाऽमीवचातनः ॥

( ऋ० १०।९७।६ )

भावार्थ—" जिस प्रकार क्षत्रिय युद्धमें एकत्रित होते हैं उस प्रकार जिसके पास सर्व औषधियां ( रोगोंके साथ होनेवाले युद्धमें ) एकत्रित होतीं है। उस विद्वान्का नाम ( भिषग्- ) वैद्य-होता है, और वही विद्वान् राक्षसों-रोगबीजों-का हनन करनेहारा तथा रोगोंका दूर करने-वाला होता है " इस मंत्रको देखनेसे वैद्यके निम्नलिखित लक्षण प्रतीत होते हैं—

(१) विप्रः ( विशेषेण प्राज्ञ )-वैद्य, विद्वान्, ज्ञानसंपन्न, अर्थात् सांगोपांग वैद्यशास्त्र जाननेवाला होना चाहिये।

( २ ) औषधिसंग्राहकः तथा औषधियोजकः-रोगनिवारक सम्पूर्ण

औपधियोंका संग्रह करनेवाला तथा उन औपधियोंकी उत्तमतासे योजना करनेवाला।

( ३ ) रक्षो—हा—( रक्षसां हन्ता ) रोगजन्तुओंकी यथोचित परीक्षा करके उनका हनन करनेवाला।

( ४ ) अमीव—चातनः—(अमीवाः रोगाः तान् चातयति दूरीकरोति) रोगोंको औषधियोजनाके द्वारा दूर करनेवाला।

इन चार लक्षणोंसे जो युक्त होता है, वह वैद्य कहलाता है-(१) शास्त्रका अभ्यास, (२) औपधि संग्रह, ( ३ ) रोग-बीज-दूरीकरण समर्थता ( ४ ) तथा रोगविनाश समर्थता-यह चतुर्लक्षण युक्त वैद्य होता है।

इन लक्षणोंका विचार करनेसे आजकलके हरितहारी वैद्योंके व्यवहारका यथोचित खण्डन हो गया है ! अर्थात् वैद्यका धंदा हरएकको नहीं करना चाहिये, परंतु जो उक्त लक्षण युक्त हो वह ही वैद्यक किया करे, अन्य नहीं।

इस मंत्रसे कितना उत्तम उपदेश मिलता है। यदि लोक इस उपदेश-की ओर ध्यान देंगे तो बहुत लाभ हो सकता है। अब शरीर विज्ञानके विपयमें एक मंत्र देखिये—

यास्ते शतं धमनयोऽङ्गान्यनु विष्ठिताः।
तासां ते सर्वासां वयं निर्विशाणि ह्वयामसि॥

( अथर्व ६।१०।२ )

भावार्थ—" मनुष्यके शरीरमें सैकडों नसें तथा नाडियां है। प्रति अवयवमें इनकी स्थिति है। इन सब धमनियोंसे विषको हम बाहिर निकालेंगे "।

इस मन्त्रमें दो बातें स्पष्ट कहीं हैं। ( १ ) एक यह है कि शरीरके

प्रति अवयवमें अनेक नाडियां हैं। तथा (२) दूसरी बात यह है कि उन नाडियोंमें विष संचार होकर नाना व्याधियां होती हैं। इस कारण उन नाडियोंको सदा निर्विष अर्थात् शुद्ध रखना चाहिये। नाडियोंकी निर्विषताके ऊपर मनुष्यका स्वास्थ्य अवलम्बित है, यह बात यहां स्पष्ट प्रतीत होती है। धमनियोंके अन्दर विष संचारित होकर नाना व्याधियां होती हैं उनके कई नाम अगले मन्त्रमें दिये है-देखिये—

अंगभेदो अंगज्वरो यश्च ते हृदयामयः।
यक्ष्मः श्येन इव प्रापप्तत् वाचा साढः परस्तराम् ॥

(अथर्व० ५।३०।९)

भावार्थ-"आंग दूखना, (२) शरीरका ज्वर, (३) हृदयकी व्यथा (४) क्षयरोग यह सब व्याधियां एकदम नष्ट हो जांयगीं, जिस प्रकार श्येन झटपट भागता है।

इस मन्त्रमें चार व्याधियोंका परिगणन किया है। व्याधियोंकी अन्य परिगणना भी अन्य मन्त्रोंमें आगई हैं।

(१) क्षेत्रिय व्याधिः-जो व्याधि मातापिताके रजवीर्यके साथ संतानमें आते हैं उनको क्षेत्रिय व्याधि बोलते हैं। यह क्षेत्रिय व्याधि बडे दुस्तर होते हैं। इनका औषधोपचार अथर्ववेदमें बहुत स्थानपर आया है।

(२) निर्ऋतिः- अनियमित वर्तन, बुरा व्यवहार, करनेसे जो व्याधियां उत्पन्न होती हैं उनको निर्ऋति बोलते हैं।

(३) आगः—फैलनेवाली व्याधि।

(४) दुरितम्-(दु+इतं) सदोष पदार्थ शरीरमें प्रविष्ट होनेसे जो रोग उत्पन्न होते हैं उन व्याधियोंके बीजका नाम दुरित है, इसीको विष भी कहते है।

(५) विषं-(वि+षं) जिससे शरीरकी समता नष्ट होती है उसको विष कहते हैं, शरीरके अंदर सप्त धातुओंकी साम्यावस्था जिस समय होती

है उस समय उसको आरोग्य कहते हैं, तथा जिस समय प्रतिलोमी पदार्थ अन्दर जाता है और सप्त-धातुओंके अन्दर विषमता उत्पन्न करता है उस समय व्याधि उत्पन्न होते हैं, यह विषमता जिससे होती है उसको विष कहा हुवा है। सूर्य-किरणोंके द्वारा यह विष दूर होवा है ऐसा आगामी मंत्रोंमें कहा है—

ये अंगानि मदयन्ति यक्ष्मासो रोपणास्तव।
यक्ष्माणां सर्वेषां विषं निरवोचमहं त्वत् ॥ १९ ॥
पादाभ्यां ते जानुभ्यां श्रोणिभ्यां परि भससः।
अनूकादर्षणीरुष्णिहाभ्यः शीर्ष्णो रोगमनीनशम् ॥२१॥
सं ते शीर्ष्णः कपालानि हृदयस्य च यो विधुः।
उद्यन्नादित्य रश्मिभिः शीर्ष्णो रोगमनीनशः ॥ २२ ॥
( अथर्व० ९।८ )

भावार्थ-" जिससे अवयवोंके अन्दर मद उत्पन्न होता है और नाना प्रकारके व्याधि होते है वह विष होता है। पांव, जानु, श्रोणी, पेट, कमर, मस्तक कपाल, हृदय तथा अन्य अवयव इनके अन्दर जो विष रहता है उसका नाश उदयको प्राप्त हुवा सूर्य्य अपने किरणोंसे करता है। अर्थात् प्रातःकालके सूर्य्यकिरणोंसे अनेक व्याधि नाश होते हैं।

इस मन्त्रमें विषसे व्याधियोंका उत्पन्न होना तथा सूर्य्यकिरणों द्वारा विषका नाश होना स्पष्ट लिखा है। सूर्यकिरण विष दूर करके आरोग्य-का संवर्धन करने हारे हैं। इस कारण सूर्य्यका नाम " शोचिष्+केश " ऐसा वेदमें आया है। जिससे किरणोंका शुद्धता करनेका धर्म स्पष्ट पाया जाता है। सूर्यके विषयमे और देखिये—

अपचितः प्र पतत सुपर्णो वसतेरिव।
सूर्य्यः कृणोतु भेषजं चन्द्रमा वोऽपोच्छतु ॥ (अथर्व ६।८३।१ )

भावार्थ-" जिस प्रकार गरुड दौड जाता है उसी प्रकार स्फोटक

व्याधि दूर चली जायगी, इसके लिये सूर्य औषध बनावे तथा चंद्रमा अपने प्रकाशसे उसका नाश करे।"

इस मंत्रमें सूर्य औषध बनाता है, ऐसा स्पष्ट कहा है। सूर्य इस विश्वमें प्राणरूप है और अपने किरणोंके द्वारा सर्व विश्वका स्वास्थ्य उत्तम रखता है। परंतु मनुष्य ऐसे हैं कि वे स्वयं अंधेरे स्थानमें रहकर सूर्यकी प्राणशक्तिसे वंचित रहते हैं और अनारोग्यमें फंसते हैं। इस मंत्रसे पता लगता है कि मकान इस प्रकारके बनाने चाहिये कि जिनमें सूर्य-प्रकाश विपुल आवे तथा उनके द्वारा आयुरारोग्यकी वृद्धि प्राप्त होवे।

सूर्यकिरणों द्वारा जो चिकित्सा होती है वह रश्मिस्नान नामसे प्रसिद्ध है। इस रश्मिस्नानसे अनेक व्याधियां दूर होती हैं। अब रश्मिचिकित्साको यहां छोडकर वायु-चिकित्साके विषयमें थोडासा देखेंगे—

द्वाविमौ वातौ वात आ सिन्धोरा परावतः।
दक्षं ते अन्य आ वातु पराऽन्यो वातु यद्रपः ॥२॥
आ वात वाहि भेषजं वि वात वाहि यद्रपः।
त्वं हि विश्वभेषजो देवानां दूत ईयसे ॥ ३ ॥ (ऋ० १०।१३७)

भावार्थ—" दो वायु हैं। एक समुद्रके ऊपरसे आता है और दूसरा जमीनके ऊपरसे चलता है। जो समुद्रके ऊपरसे जमीनपर आता है वह बलको लाता है। तथा जो जमीनके ऊपरसे आता है वह दोषोंको साथ ले जाता है। बलवान वायु औषधि ले आवे तथा अन्य वायु दोषोंको दूर करे। वायु संपूर्ण औषधियोंका केन्द्र है इस कारण उनको देवदूत कहते हैं।"

इस मंत्रमें वायुचिकित्साका मूल है। समुद्रके ऊपरसे शुद्ध वायु आता है, वह बल देता है, आरोग्य बढाता है, अर्थात् यह वायु संपूर्ण औषधियोंको अपने साथ लाता है। शुद्ध वायु ऐसाही उत्तम होता है। इसलिये शुद्ध वायुका सेवन करना चाहिये। शरीरोंकी तथा गृहोंकी रचना ऐसी होनी चाहिये कि उसमें ऐसा शुद्ध वायु सदैव आता रहे।

मनुष्योंके स्थानोंपरसे जो वायु आता है वह नाना प्रकारके रोग बीजोंके साथ लाता है, इस कारण वह लाभदायक नहीं होता है।

मनुष्यके शरीरसें भी श्वास तथा उच्छ्वास ऐसे दो वायु कार्य करते हैं। जो शुद्ध वायु अंदर जाता है वह बल उत्पन्न करता है। तथा जो अंदरसे अशुद्ध वायु बाहर निकलता है वह अशुद्धि ले आता है। सब शरीरका स्वास्थ्य इन वायुओंपर अवलंबित है।

योगशास्त्रान्तर्गत प्राणायामकी क्रिया तथा प्रक्रिया इसी वायुके साथ संबद्ध है। योग्य प्रकारसे प्राणायाम करनेसे अनेक व्याधियां दूर होतीं हैं। यह बात अंतःशुद्धिके विषयमें हुई। बाह्य शरीरके अनेक रोग भी विवक्षित प्रकारके वायु सेवनादिसे ठीक होते हैं। शुद्ध वायु नित्य सेवन करनेवाले महोदयको प्रायः रोग होतेही नहीं यह अनुभव है, वेद भी वही बात स्पष्टतासे बतलाता है।

उक्त मंत्रोंमें वायुके लिये "विश्वभेषज." यह शब्द आया है यही शब्द सब वायुविद्याके प्रकाशका केंद्र है। इसी शब्दने वायुचिकित्साके विषयमें सब कुछ कहा है। वायु अर्थात् शुद्ध वायु संपूर्ण औषधियोंका तत्त्व है, संपूर्ण औषधि सेवनका फल शुद्ध वायुके सेवनसे प्राप्त होता है। अर्थात् औषधियोंका कार्य केवल अकेला वायुही कर सकता है। किस व्याधिके लिये किस प्रकार वायु सेवन करना चाहिये, यह बात अन्य प्रकारसे विदित हो सकती है। अस्तु, इतना वायु चिकित्साके विषयमें कहना पर्याप्त है। अब जलचिकित्साके विषयमें थोडासा देखिये—

अप्सु मे सोमो अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा।
अग्निं च विश्वशंभुवमापश्च विश्वभेषजीः॥
इदमापः प्र वहत यत्किं च दुरितं मयि।
यद्वाहमभिदुद्रोह यद्वा शेप उतानृतम्॥ (ऋ० १।२३।२०,२२)

आपो हि ष्ठा मयोभुवस्ता न ऊर्जे दधातन । महे रणाय चक्षसे ॥
यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः । उशतीरिव मातरः ॥
तस्मा अरं गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ ।
आपो जनयथा च नः ॥ (ऋ० १०।९।१-३)

भावार्थ—" पानीके अंदर संपूर्ण औषधियां विद्यमान हैं, जिस प्रकार अग्नि सब प्रकारसे कल्याणकर्ता है उसी प्रकार जल भी संपूर्ण औषधिरूप है। मेरे अंदर रोगबीजरूपी विष, जो कुछ गया हो उसको यह जल बाहर ले आवे । जो कुछ अपथ्य मेरेसे होगया हो वह इस जलसे ठीक होवे । जल अत्यंत आरोग्यदायक है तथा बल देनेवाला है । जल अत्यंत कल्याणरूपी है; वह हमारा हित करनेवाला होवे । "

यह सारांशरूपसे उक्त मंत्रोंका आशय है । उक्त मंत्रोंमें जलके लिये जो विशेष शब्द आये हैं उनका अर्थ देखिये—

( १ ) विश्व-भेषजीः=( सर्व-भेषजीः )=जिसमें संपूर्ण औषधियां अर्थात् संपूर्ण औषधियोंका सत्व रहता है, ऐसा पदार्थ जल है। अर्थात् जलके यथायोग्य उपयोगसे औषधियोंके योग्य सेवनका फल प्राप्त हो सकता है ।

( २ ) दुरित प्रवाहक=( वि-चिरेचक )=शरीरमें गये हुये रोगोत्पादक विष दूर करनेवाला जल है। अर्थात् जलके योग्य सेवनसे शरीर निर्विष होकर मनुष्य नीरोग होता है ।

( ३ ) मयोभुवः आपः-उदक कल्याण करनेवाला है तथा हितकारक, आरोग्यवर्धक, सुखदायक है ।

( ४ ) शिव-तमः रसः=जल यह एक अत्यन्त आरोग्य उत्पन्न करनेहारा कल्याणमय अर्क है ।

उक्त मंत्रोंमें ये शब्द हैं, कि जो जलका प्रभाव वर्णन कर रहे हैं, जिनसे जलचिकित्सा प्रकट होती है। इस चिकित्साके विषयमें अगले मंत्र देखिये—

जालाषेणाभि षिञ्चत जालाषेणोप सिञ्चत।
जालाषमुग्रं भेषजं तेन नो मृड जीवसे ॥

( अथर्व० ६।५७।२ )

भावार्थ-" जलसे अभिषिंचित करो, जलसे उपसिंचन करो, जलही बडा भारी औषध है, उसीके सेवनसे जीवन सुखमय होता है। "

इस मंत्रमें स्पष्टतया कहा है कि जलके अभिषिंचन तथा उपसिंचनसे जीवित सुखमय हो सकता है, उक्त दो प्रकार जलके उपयोग करनेके है, उक्त प्रकारसे उपयोग करनेसे संपूर्ण रोग दूर हो सकते हैं, कारण यह है कि " जलाषं उग्र भेषजं " जल अत्यंत तीव्र औषधि है, पानी बडी तेज दवा है। जैसा कि इस मंत्रमें कहा है उससे और अधिक जलचिकित्सा विषयमें क्या कहा जा सकता है।

सूर्यकिरण-चिकित्सा, वायुचिकित्सा, जलचिकित्सा, इन तीन चिकित्साओंके विषयमें थोडासा दिग्दर्शन इस समयतक किया है, निबंधका विस्तार बहुत न हो इसलिये हरएक विषयमें अत्यंत संक्षेपसेही दिखाया जाता है।

उक्त जलचिकित्साके मंत्रोंमें अग्निके लिये ' विश्व-शं-भुवं ' ऐसा विशिष्ट शब्द आया है।

जिसका अर्थ—" संपूर्ण कल्याणका उत्पादक " ऐसा है। अग्नि भी आरोग्यसंवर्धक है ऐसा इस शब्दसे प्रतीत होता है। जिस कारण अग्निका उपयोग हवनमें होता है। " ऋतुसंधिषु व्याधिर्जायते। ऋतुसंधिषु यज्ञाः क्रियन्ते। " इस प्रकारके ब्राह्मण वचन बताते हैं, कि रोगबीजोंको हटानेके अर्थ यज्ञका उपयोग होता है। इसलिये अग्निके विषयमें अधिक लिखनेका प्रयोजन नहीं है। अब औषधिचिकित्साके विषयमें संक्षेपसे लिखना है—

प्रथम " औषधि " शब्दका अर्थ देखनेकी अत्यन्त आवश्यकता है। औषधि शब्दमें दो शब्द हैं और उनका अर्थ नीचे दिया है—

औष ( दोष )—दोष, मल, रोगबीज ।

धी-धोनेवाली, धोकर दूर करनेवाली ।

अर्थात् दोषोंको धोनेवाली, दोषोंको दूर करनेवाली जो चीज होती है उसको औषधि कहते हैं। इसी कारण औषधि वनस्पतियोंको औषधि कहते हैं। औषधियां अनंत प्रकारकी हैं। वेदमें भी अनेक प्रकारके औषधियोंका वर्णन है उन वर्णनोंमेंसे कुछ औषधियोंका वर्णन नीचे दिया है। प्रथमतः सामान्य वर्णन अगले मंत्रोंमें दिया है—

या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा ।
मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च ॥
यदिमा वाजयन्नहमोषधीर्हस्त आदधे ।
आत्मा यक्ष्मस्य नश्यति पुरा जीवगृभो यथा ॥

( ऋ० १०।९७।१,१० )

भावार्थ-" मनुष्योंके पहिले तीन युग औषधियां उत्पन्न हुवीं थीं, और इन औषधियोंके सात सौ किंवा एक सौ सात जातियां हैं। औषधीको बलवती करके सेवन करनेसे रोगका बीज नष्ट होता है। "

इस मन्त्रोंमें तीन बातें कहीं हैं (१) औषधियोंका तीन युग प्रथम उत्पन्न होना, (२) औषधियोंकी सात और सौ जातियोंका अस्तित्व, (३) औषधियोंके सेवनसे रोगबीजोंका नाश होगा, इस तीसरी बातसेही वैद्य शास्त्रकी उत्पत्ति है। इन मन्त्रोंमें जो बात कही है बहुतही विचारपूर्वक कही है, केवल औषधि सेवनसे व्याधिका नाश नहीं होता है, प्रत्युत औषधिको वीर्यवती बनाकर सेवन करनेसे व्याधियां दूर होती हैं, औषधिको वीर्यवती बनानेका जो प्रकार होता है वही उसकी विधि है। इसलिये विधियुक्त औषध बनाकर उसका यथायोग्य सेवन करना चाहिये यह तात्पर्य ध्यानमें धरनेयोग्य है। अब वेदमें किस प्रकार औषधियोंका वर्णन है वह देखिये—

## पिप्पली औषधि ।

पीप्पली क्षिप्तभेषज्युतातिविद्धभेषजी ।
तां देवाः समकल्पयन्नियं जीवितवा अलम् ॥
पिप्पल्यः समवदन्तायतीर्जननादधि ।
यं जीवमश्नवामहै न स रिष्याति पूरुषः ॥
वातीकृतस्य भेषजीमथो क्षिप्तस्य भेषजीम् ॥
( अ० ६।१०९।१-३

भावार्थ—पिप्पली औषधी उन्माद व्याधिपर तथा अत्यन्त पुराणे रोगप
चलती है । पिप्पलीकी प्रतिज्ञा है कि " जो पुरुष हमारा सेवन करे
उसका नाश नहीं होगा । " पिप्पली औषधि वात विकार तथा उन्म
विकारपर अच्छी औषधि है ।

कैसा स्पष्ट शब्दोंमें औषधिका वर्णन आया है कोई संदिग्ध बात नहीं
साधारणतः पिप्पलीका उपयोग सर्व साधारण व्याधियोंपर किया
सकता है । अर्थात् यही एक औषधि विविध व्याधियोंपर विविध प्रका
से चलती है । यह इस औषधिका सर्व साधारण उपयोग कहा है, इ
सूचनाको ध्यानमें रखकर वैद्य पिप्पलीका उपयोग कर सकते हैं । इ
औषधिका विशेष उपयोग भी स्पष्टताके साथ किया है । कि उन्मा
तथा वातरोग तथा पुराणे रोगोंपर इनके सेवनसे लाभ हो सकता है
अस्तु । इस प्रकार कई वनस्पतियोंका वर्णन मंत्रोंमें आया है । उनमें
थोडासा नमूना आगे दिया हुआ है—

## श्यामा औषधि ।

किलासं च पलितं च निरितो नाशया पृषत् ।
आ त्वा स्वो विशतां वर्णः परा शुक्लानि पातय ॥
(अथर्व० १।२३।

आसुरी चक्रे प्रथमेदं किलासभेषजमिदं किलासनाशनम् ।
अनीनशत् किलासं सरूपामकरत् त्वचम् ॥ ३ ॥
श्यामा सरूपंकरणी पृथिव्या अध्युद्भृता ।
इदमू षु प्र साधय पुना रूपाणि कल्पय ॥ ४ ॥
( अथर्व० १।२।४ )

भावार्थ—" रामा, कृष्णा, असिक्नी, श्यामा यह औषधियां हैं जिनके उपयोगसे किलास ( श्वेत कुष्ठ ) तथा पलित ( श्वेत बिन्दु ) बिलकुल नाश होता है । त्वचाका रंग ठीक करनेवाली श्यामा वनस्पति है । जिसके सेवनसे चमडीका रंग पुनः पूर्ववत् होता हे । "

श्वेत कुष्ठके ऊपर इन चार वनस्पतियोंका उपयोग करके देखना चाहिये । अनुभव, विचार तथा संशोधन करनेसे निश्चित विधिका पता लग सकता है । वेदने सूचना दी है, अब आर्य वैद्योका काम है कि वे इनको यथायोग्य रीतिसे उपयोगमें लाकर लोगोंको व्याधिसे दूर करें ।

## अपामार्ग ।

क्षुधामारं तृष्णामारं तथा अनपत्यताम् ।
अपामार्ग त्वया वयं सर्वं तदप मृज्महे ॥
अपामार्ग ओषधीनां सर्वासामेक इद्वशी ।
तेन ते मृज्म आस्थितमथ त्वमगदश्चर ॥ ( अथ० ४।१७।६-८ )

भावार्थ-" क्षुधा, तृष्णा तथा अनपत्यता इनके ऊपर अपामार्ग औषधीका उपयोग होता है । संपूर्ण औषधियोंमें अपामार्ग औषधीसेही उक्त कार्य विशेष प्रकारसे होता है । "

क्षुधा तथा तृष्णा संबंधी सर्व विकार तथा अनपत्यता संबंधी सर्व व्याधि इस औषधिके सेवनसे दूर होते हैं ।

केशवर्धनके उपायका वर्णन अथर्व-वेद ६।१३७में आया है; तथा क्लीवत्वनाशन अथर्व-वेद ६।१३८में आया है। इस विषयके मंत्र विस्तार-भयसे यहां उद्धृत नहीं किये हैं, अब एकही वनस्पतिका उल्लेख करके इस विषयकी समाप्ति करनी है—

सं ते मज्जा मज्ज्ञा भवतु समु ते परुषा परुः।
सं ते मांसस्य विस्रस्तं समस्थ्यपि रोहतु ॥ ३ ॥
मज्जा मज्ज्ञा सं धीयतां चर्मणा चर्म रोहतु।
असृक् ते अस्थि रोहतु मांसं मांसेन रोहतु ॥ ४ ॥
यदि कर्तं पतित्वा संशश्रे यदि वाऽश्मा प्रहृतो जघान।
ऋभू रथस्येवाङ्गानि सं दधत्परुषा परुः ॥ ७ ॥

( अथर्व० ४।१२ )

भावार्थ-" रोहिणी नामक जो वनस्पति है उससे मांसादिकी शीघ्र वृद्धि होती है, इस कारण शस्त्रादिकोंके आघातसे जो जखम होती है उसका व्रण इस वनस्पतिद्वारा शीघ्र ठीक होता है। मज्जासे मज्जा, मांससे मांस, चर्मसे चर्म, अस्थिसे अस्थि इस वनस्पतिद्वारा बढता है। यदि आरि शस्त्रके आघात तथा पत्थर लगनेसे व्रण हुवा हो तो इस वनस्पतिसे शीघ्र ठीक होता है, जैसा कि उत्तम तर्खान रथके अंगोंको शीघ्र ठीक करता है, उसी प्रकार रोहिणी वनस्पति शरीररूपी रथको शीघ्र ठीक करती है।"

यह रोहिणी वनस्पतिका वर्णन बहुत स्पष्ट है। हरएक विद्वान् वैद्यको उचित है, कि इन वनस्पतियोंकी ठीक विधि ढूंडकर उनका उपयोग यथायोग्य करके व्याधियोंको शीघ्र हटानेका यत्न किया करे।

औषधियां तैयार करनेके समय वैद्योंको औषधियोंकी शक्ति बढानेका उपाय भी सोचना चाहिये। औषध शतवीर्य तथा सहस्रवीर्य बन सकता है ऐसा वेदमें अनेक वार वचन आया है।

शतवीर्य—सौगुणा अधिक शक्तिवाला तथा
सहस्रवीर्य—सहस्र गुणा अधिक शक्तिवाला औषध।

बलवान्, बलवत्तर तथा बलवत्तम यह भी तीन प्रकार है, यह सब संशोधक तथा संग्राहक बुद्धिसे देखना तथा विचारना चाहिये, इन वीर्योंका संबंध औषधियोंकी तेजस्विता बढानेमें होता है, छोटे बडे वीर्यवाला औषध व्याधिके न्यूनाधिक तीव्रताके अनुसार व्याधिग्रस्तकी आयुके अनुसार तथा रोगकी आयुके अनुसार न्यूनाधिक सेवन किया जा सकता है, अस्तु। यहां औषधि विषय समाप्त करके वायु शुद्ध करनेवाले वृक्षोके विषयमें वेद क्या कहता है यह संक्षेपसे देखते हैं—

यत्राश्वत्था न्यग्रोधा महावृक्षाः शिखण्डिनः।
तत् परेता अप्सरसः प्रतिबुद्धा अभूतन ॥ ४ ॥
यत्र वः प्रेंखा हरिता अर्जुना उत
यत्राघाटाः कर्कर्यः संवदन्ति।
तत्परेता अप्सरसः प्रतिबुद्धा अभूतन ॥ ५ ॥
एयमगन्नोषधीनां वीरुधां वीर्यावती।
अजशृंग्यराटकी तीक्ष्णशृंगी व्यृषतु ॥ ६ ॥
(अथर्व० ४।३७)

भावार्थ-"जहां अश्वत्थ न्यग्रोध, ये महावृक्ष अपने पत्रोंके साथ प्रसन्नतासे रहते है, अर्जुन, अघाट, कर्करी, अजशृंगी, अराटकी, तीक्ष्णशृंगी ये वृक्ष तथा वनस्पतियां रहती हैं वहां (अप्सरः) पानीमें चरने हारे विषजंतू नही रहते हैं।"

"अप् सर" शब्द पानीमें संचार करनेहारे जो रोगजंतु होते हैं उनका बोधक है। इन वृक्षोंके कारण मलेरियाका दूर होना भी संभव है क्योंकि मलेरियाके रोगबीज भी चलाश्रयित होते है। जहां मलेरिया बहुत होता है वहां इन वृक्षोंको लगाकर अनुभव देखनेयोग्य है, इस प्रकार कई वृक्षोंके विषयमें लिखा है।

* ०

अस्तु, इस प्रकार वैद्यक विषयकी कई विद्याओंके विषयमें वेदमें उल्लेख आया है–जिसका दिग्दर्शन करना भी एक बडा भारी ग्रंथ लिखनेके समान बडे आयासका काम है।

एक वर्ष हुवा मैंने वेदके वैद्यशास्त्रका अभ्यास प्रारंभ किया, यद्यपि वैद्यशास्त्र मेरा विषय नहीं, तथा मेरी गति भी इस विषयमें बहुतसी नहीं, तथापि इस विषयकी खोजमें एक वर्षसे मेरी रुचि हो गयी। और मैं इस विषयका विचार करता रहा इस समयतक मेरे पास आठसौसे अधिक मंत्र उपस्थित हैं, कि जिनमें वैद्यशास्त्रके विषयके अद्भुत सिद्धांत लिखे हुवे प्रतीत होते हैं, अन्य भी सैकडों मंत्र होंगे जो मैंने न देखे हों अथवा मेरे समझमें न आये हों।

यदि कोई विद्वान् वैद्य इन मंत्रोंका निरीक्षण करेगा और विचारपूर्वक संगति लगावेगा, तो लोगोंके ऊपर बडा भारी उपकार हो सकता है, मैं यथामति इन मंत्रोंकी संगति लगा रहा हूं और इन मंत्रोंके संग्रहको लोगोंके सन्मुख रखनेकी मैं इच्छा कर रहा हूं. परंतु कितने समयका यह काम है इसका निश्चय इस समयतक नहीं हुवा है।

अस्तु अंतमें इस महान तथा गंभीर विषयकी ओर विद्वान् वैद्योंको अपनी दृष्टि डालनी चाहिये, ऐसी उनकी सविनय नम्र विनति करके मैं इस अल्प निबंधको समाप्त करता हूं।

व्यक्तिमें शांति, राष्ट्रमें शांति, जगत्में शांति।

# "पीपल और पुंसवन"

( लेखक—श्री. पं ध्वजारामजी, वैद्य, पटियाला. )



जिससे सन्तान पुल्लिंग पैदा हो गर्भका ऐसा संस्कार करना पुंसवन कहलाता है। इस संस्कारका समय गर्भके दूसरे अधिकसे अधिक तीसरे मासतक है। इसके पीछे इस संस्कारका कोई प्रभाव नहीं हो सकता। इसलिये तीसरे महीनेके पश्चात् यह संस्कार अनावश्यक है। यह संस्कार केवल उसी गर्भका करना चाहिये जिससे सन्तान पुल्लिंग अर्थात् पुत्र उत्पन्न करना चाहते हो। जो लोग लडकी पैदा करना चाहते हों उनके लिये यह संस्कार नही है। आजकल इस संस्कारको अंधाधुंध बिना किसी विचारके किया जाता है, यह व्यर्थ है।

कुछ लोगोंका यह विचार है कि यह संस्कार प्रत्येक अवस्थामें करना चाहिये चाहे गर्भमें लडका हो या लडकी। क्योंकि इनके विचारमें यह संस्कार एक रस्म है जिसका कि पूरा करना उन्होंने अपना कर्तव्य समझ रक्खा है, इससे अधिक कुछ नहीं। किन्तु "पुं-सवन" शब्द ही प्रगट करता है कि इससे सन्तान पुल्लिंग उत्पन्न हो। इसको छोडकर भी यदि "सामवेद" के मंत्रोंको देखा जाये, तो पता चलता है कि यह संस्कार केवल पुल्लिंग सन्तानको उत्पन्न करनेके लिये है। इन मंत्रोंमेसे एक मंत्रमें ये शब्द पडे हुए है, "पुमान् गर्भस्तवोदरे"। अर्थात् गर्भवती स्त्रीकी ओर संकेत है कि तेरे पेटमें पुमान् अर्थात् नर बच्चा या पुल्लिंग बच्चा है। दूसरे मंत्रमें लिखा है कि "पुमांसं पुत्रं विन्दस्व", अर्थात् तू पुल्लिंग सन्तानको प्राप्त हो। इससे भी यही पाया जाता है कि यह संस्कार केवल उस गर्भका होना चाहिये जिससे कि पुत्र या पुल्लिंग संतान अभिप्रेत हो।

यदि लडकी अभिप्रेत हो तो फिर इन मंत्रोंके पढनेमें क्या लाभ, जिनमें कि पुत्रप्राप्तिकी कामना की गई है। प्रत्येक गर्भमें उन मंत्रोंका पढना अनावश्यक है। क्योंकि प्रत्येक गर्भसे लडकाही पैदा नहीं होगा। यदि ये मंत्र पढनेपर भी लडकी पैदा हो तो फिर ये मंत्र अनावश्यक ठहरते हैं। या यदि प्रत्येक गर्भसे लडकेके उत्पन्न होनेकी ही कामना की जाये तो यह सृष्टिनियमके विरुद्ध है। क्योंकि संसारमें लडके और लडकियोंकी समान आवश्यकता है यदि संसारमें केवल लडकेही उत्पन्न हों और लडकियां पैदा न हों तो भी काम नहीं चलता। और यदि केवल लडकियां ही पैदा हों और लडके पैदा न हों तो भी संसार स्थिर नहीं रह सकता।

जिन स्त्रियोंको केवल कन्याएँ ही पैदा होती हैं या जो लोग किसी आवश्यकताके लिये लडका पैदा करना चाहते हों, इनके लिये जहां आयुर्वेदके निर्देशके अनुसार गर्भाधान संस्कार करना आवश्यक है, वहां पुंसवन संस्कार भी इनकोही करना चाहिये। संभव है ऐसे भद्र पुरुष जो इस संस्कारको धार्मिक रस्म समझकर प्रत्येक गर्भके लिये करना आवश्यक समझते हों, मेरे इस विचारसे सहमत न हों। परन्तु यतः यह विषय साम्प्रदायिक झगडोंसे पृथक् है अतः किसीके इसके अनुकूल होने या न होनेका इसपर कोई प्रभाव न होगा।

पुंसवन संस्कार केवल इसी लिये नहीं कि इससे पूर्व गर्भाधान संस्कार पुत्र होनेके नियमोंकी उपेक्षा करके किया जाये। इसमें संदेह नहीं कि ऐसी अवस्थामें भी जबकि बिना किसी विशेष विचारके गर्भाधान संस्कार किया जा चुका हो, या वीर्यकी कमी तथा रजकी अधिकतासे समय, साथही इन तिथियोंमें जिनमें समागम करनेसे लडकी उत्पन्न होना लिखा गया है, गर्भाधान किया गया हो, इस संस्कारसे संतान पुल्लिंग उत्पन्न हो सकती है। परन्तु यह अधिक उत्तम है कि प्रारंभसेही पुल्लिंग संततिकी तैय्यारी करके आयुर्वेदके निर्देशके अनुसार गर्भाधान संस्कार करके समय-पर ही इस संस्कारको किया जावे।

यह आवश्यक है कि कुछ सज्जन यह आक्षेप करें कि जब कि नीव ऐसी डाली गई हो जिससे कि लडकी उत्पन्न हो, उस अवस्थामें पुंसवन संस्कारसे लडकीके स्थानमे लडका कैसे उत्पन्न हो सकता है। अर्थात् गर्भमें महीने या दो महीनेकी लडकी लडकेके आकारमे किस प्रकार परिवर्तित की जा सकती है? इस आक्षेपका इतना उत्तर तो यहां ही दिया जाता है कि यदि ऐसा हो भी कि, स्त्रीपुरुषने जान बूझकर आयुर्वेदके निर्देशके अनुसार लडकी उत्पन्न होनेके नियमोंको पालन करके गर्भाधान किया हो, पुंसवन संस्कारसे लडकीके स्थानमें लडका उत्पन्न हो सकता है अर्थात् तीन महीनेसे पहिले गर्भमें लडकीका लडका बनाया जा सकता है। किस तरह? इसका उत्तर आगे चलकर दूंगा।

अभी यहां केवल इस बातपर विचार करना है कि लडके और लडकीके उत्पन्न होनेमें मुख्य नियम क्या है? अर्थात् कौनसी ऐसी बात है, जो लडका पैदा होनेका कारण है, और कौनसी ऐसी बात है जिससे कि लडकी पैदा होती है। आयुर्वेदके ग्रंथ बतलाते है कि यदि गर्भाधानके समय वीर्य अधिक हो तो पुत्र, यदि रज अधिक हो तो कन्या, और यदि रज वीर्य सम हो तो नपुंसक उत्पन्न होता है। भावप्रकाशमे लिखा है—

आधिक्ये रेतस पुत्रः कन्या स्यादार्त्तवेऽधिके।
नपुंसकं तयोः साम्ये, यथेच्छा परमेश्वरी॥

( भा. प्र- १ । ४१ )

अर्थात् वीर्य अधिक होनेसे पुत्र, रज अधिक होनेसे कन्या, रज और वीर्य समान होनेसे नपुसक, अर्थात् जो न स्त्री हो न पुरुष हो। इतना लिखनेपर भी भावामिश्रने इस श्लोकके अन्तमें ये शब्द रख दिये है कि, "यथेच्छा परमेश्वरी"। इसका अभिप्राय यह है कि "जैसी परमेश्वरकी इच्छा!!" भाव प्रकाशके टीकाकार लाला शालिग्रामजी वैश्य इसका यह अर्थ करते हैं कि, "आगे परमेश्वरकी इच्छा"। यदि भावमिश्रका यही भाव है जो टीकाकारने व्यक्त किया है तो इससे विदित होता है, कि

भावमिश्र यह मानते हुए भी कि "वीर्याधिक्यसे पुत्र और रजके आधिक्य-से कन्या तथा दोनोंके समान होनेसे नपुंसक होता है" इस पर पानी फेर कर ईश्वरकी इच्छाको ही नियम मानते हैं। अर्थात् इनके विचारमें यदि ईश्वरकी इच्छा हो तो इस नियममें भी परिवर्तन हो सकता है। अर्थात् वीर्यके अधिक होनेपर भी कन्याका उत्पन्न हो जाना, रजके अधिक होनेपर भी पुत्रका उत्पन्न हो जाना और रज और वीर्यके समान होनेपर भी नपुंसक उत्पन्न न होकर पुत्र या कन्याका उत्पन्न हो जाना, भावमिश्र-के विचारमें संभव है। "ईश्वरकी जैसी इच्छा" ऐसा कहनेके स्थानमें भावामिश्र यदि यह वतला जाते कि वीर्य अधिक होनेसे लडकी, रज अधिक होने हुए भी पुत्र और रज और वीर्य समान होते हुए भी लडका या लडकी उत्पन्न होना किसी नियमपर आश्रित है, तो अधिक अच्छा होता। प्राय देखा जाता है कि जो वात समझमें न आये उसके लिये "ईश्वरकी इच्छा" कह दिया जाता है। भावामिश्रके ये शब्द भी ऐसेही प्रतीत होते हैं!!

असल वात यह है कि रज अधिक होनेपर भी पुत्र, वीर्य अधिक होने-पर भी कन्या और रज और वीर्य दोनों समान होनेपर भी पुत्र तथा कन्या उत्पन्न हो सकते हैं। वेद तथा आयुर्वेदका वतलाया हुआ पुंसवन संस्कार, गर्भाधानके समय रज अधिक होनेपर भी लडका पैदा होनेका कारण है।

यहां यह प्रश्न उठना आवश्यक है कि यदि पुंसवन संस्कारसे पुत्र उत्पन्न हो सकता है तो कोई ऐसा भी संस्कार होना चाहिये, कि आवश्य-कता होनेपर जिससे दूसरे या तीसरे महीनेमें गर्भको, चाहे गर्भाधानके समय वीर्य अधिकही क्यों न हो, लडकेके आकारमे परिवर्तित किया जा सके। इसका उत्तर "हो" में ही दिया जाता है, अर्थात् जहां वेदने पुंसवन संस्कारसे पुत्र उत्पन्न हो सकता है यह वतलाया है वहां कन्या और नपुसकको उत्पन्न करनेके नियम भी वतला दिये हैं।

भावमिश्रने उपरोक्त श्लोक लिखनेके पश्चात् एक प्रश्न उठाया है कि "स्त्रियोंका रज सर्वदा अधिक होता है और वीर्य कम होता है तो पुत्रकी उत्पत्ति किस प्रकार हो सकती है? ( साथही आयुर्वेद बतलाता है ) कि स्त्रीका रज चार भाग होता है और पुरुषका वीर्य एक भाग। जब स्त्रीका रज पुरुषके वीर्यसे सर्वदा अधिक होता है तो फिर पुत्रकी उत्पत्ति संभव नहीं हो सकती।"

प्रश्न उचित ही है, परन्तु दुःख है कि भावमिश्रने इसका उत्तर यथोचित नहीं दिया। यदि यह कह दिया जाये कि भावमिश्रजी इस नियमको समझही नही सके तो अशुद्ध नहीं है। देखिये भावमिश्रजी इसका क्या उत्तर देते है। आप लिखते है कि- "निस्सीम प्रसन्नता होनेसे अथवा दूध आदि वीर्यवर्धक वस्तुओसे किसी किसी समय वीर्य बढकर गर्भाशयसे अधिक गिरता है। और कभी दुःख आदिसे मन बिगडकर वीर्यकी कमीसे वीर्य कम गिरता है। इसी प्रकार रज भी न्यून अधिक हो जाता है। इसीसे ही पुत्र और कन्याकी उत्पत्ति होती है।"

मन बहुत दुःखी होता है जब यह ध्यान आता है कि भावमिश्र जैसे प्रतिष्ठित वैद्यने जिनके आगे आज सहस्रो वैद्य झुकते है, और जोकि आजसे सैकडों वर्ष पहिले जो समय आयुर्वेदके आजकी अपेक्षा बहुत अधिक समीप था और भारत वर्षमें अच्छे अच्छे वैद्य जिनके समयमें उपस्थित थे, मनुष्यके शरीरकी बुनियाद रज और वीर्यकी कमी और आधिक्यके सिद्धान्तको समझनेमें इतनी भारी ठोकर खाई है, तथा च पूर्वपक्षमें स्वयं ही रज तथा वीर्यका चार और एक होना स्वीकार कर लिया है!!! परंतु यथार्थ यह है कि—

"समानता कई प्रकारकी होती है, यथा भारमें और आयतनमें। देवदारुकी लकडी और फौलाद। यदि आयतनमें समान होंगे अर्थात् चार चार इंचवाले वर्ग टुकडे देवदारुकी लकडीका तथा फौलादका

आयतनमें समान कहला सकते हैं परंतु भारमें समान न होंगे और यदि भारमें समान होंगे, मान लीजिये चार चार तोला है, तो आयतन अर्थात् लंबाई चोडाई और मोटाईमें समान न होंगे। प्रायः सृष्टिमें यह पाया जाता है कि एक वस्तु दूसरी वस्तुके यदि भारमें समान है तो आयतनमें भी समान नही होती।"

भावप्रकाशसे उपरोक्त जिस आक्षेपमें रज तथा वीर्यका चार और एक हिस्सा होना लिखा गया है, वहां मूल लेखमें चार और एक अंजुली है। अर्थात् स्त्रीका रज चार अंजुली और पुरुषका वीर्य एक अंजुली। यहाँ भारका मान नहीं है प्रत्युत केवल आयतनके विचारसे रज और वीर्य चार और एक बताये गये हैं।

इसके अतिरिक्त एक और प्रकारकी समानता हो सकती है, कल्पना कीजिए सेरभर आटेकी रोटी बनानेके योग्य गूंधनेके लिये तीन छटांक पानीकी आवश्यकता है। यद्यपि आटा और पानी न तो भारमें समान हैं, न आयतनमें समान है और नाही मूल्यमें समान है परंतु रोटी तैय्यार करनेमें निज निज भागानुसार समान है। यदि पानी कम होगा तो आटा गूंधा न जा सकेगा। यदि कठिनतासे गूंधा जाये तो रोटी कठिन बनेगी। और यदि इस मात्रासे अधिक जल डाला जाये तो आटा पतला हो जायेगा और रोटी न पक सकेगी। यदि आटा पतला होगा तो यह अवश्य कहा जायेगा कि इसमें पानी अधिक पड गया है। परंतु इसका यह अभिप्राय नहीं है कि पानीकी मात्रा आटेसे अधिक होगई है। प्रत्युत यह समझा जायेगा कि रोटी पकानेके लिये आटेमें जितनी पानीकी आवश्यकता थी इससे अधिक डाला गया।

दालमें नमक बहुत कम होता है, परंतु अपनी मात्रासे जब अधिक पड जाता है तो यह कहा जाता है कि दालमें नमक अधिक है। परन्तु इसका यह अभिप्राय नही होता कि दालमें नमक दालकी मात्रासे अधिक बढ गया है। प्रत्युत यही समझा जाता है कि नमक जितना डालना चाहिये था इससे अधिक पड गया या डाला गया।

कल्पना कीजिये एक मन दूधको मीठे दहीके रूपान्तरमें करनेके लिये एक तोला दहीकी आवश्यकता है। यदि हम एक तोलेके स्थानमे दो तोला दही डाल दें तो तैय्यार होनेवाला दही खट्टा हो जायगा। अम्ल दहीको देखकर पंजाबमें कहा करते हैं कि इसमें जामन अधिक लग गया है। जामन इस थोडेसे दहीका नाम है जो दही बनानेके लिये दूधमें डाला जाता है। दही खट्टा होनेपर यदि कोई यह कह दे कि इसमे जामुन या अम्ल अधिक डाला गया है तो क्या इसके यह अर्थ होंगे कि खटाई दूधकी मात्रासे अधिक डाली गई है? कदापि नही। प्रत्युत प्रत्येक विचारवान यही समझेगा कि खटाई अपनी मात्रासे या जितनी आवश्यकता थी उससे अधिक डाली गई है। यद्यपि दही जो जामनके लिये दूधमे मीठा दही जमानेके लिये डाला जाता है, भार तथा आयतनादिमें समान नही होता। परन्तु जिस उद्देश्यके लिये डाला जाता है उस उद्देश्यको पूरा करनेके लिये समान होता है। एक यह समानता है। असल विषयके लिये यह उदाहरण ठीक अनुकूल है।

प्रश्नकर्ता भावमिश्रजीसे पूछता है कि जब कि स्त्रीका रज चार अंजुली और पुरुषका वीर्य शरीरमें सर्वदा एक अजुली होता है तो फिर यह क्योंकर हो सकता है कि कभी कोई लडका पैदा हो। इसलिये कि नियम यह है कि लडका अधिक वीर्यसे उत्पन्न होता है। इतना तो वीर्य बढ नही सकता कि स्त्रीके रजसे अधिक हो जाये, परन्तु संसारमें लडके उत्पन्न होते हैं इसका कारण क्या है।

परन्तु भावमिश्रजीने इस सिद्धान्तको छुआ तक नहीं, केवल यह कह दिया कि खुशीसे अथवा वीर्यवर्धक वस्तुओंके प्रयोगसे वीर्य बढ जाता है और बढा हुआ वीर्य लडकेकी उत्पत्तिका कारण होता है।

असल बात यह है कि गर्भ ठहरनेके लिये गर्भाधानके समय स्त्रीका रज आयतनमें चार और पुरुषका वीर्य आयतनमें एक हो तो यह समान कह

लाता है। अर्थात् इससे नपुंसक बच्चा पैदा होता है। यदि वीर्य एक हिस्सेसे आयतनमें कुछ बढ जाये और रज चार भाग हो या इससे कुछ कम हो जाये तो लडका और यदि रज आयतनमें चार हिसेसे कुछ बढ जाये और वीर्य एकही हिस्सा हो या एक हिस्सेसे भी कुछ कम हो जाये तो लडकी पैदा होगी। परन्तु तीन मासतक अवस्थाएं अनुकूल रहें तो। यह इसलिये लिखा गया है कि दूसरे या तीसरे महीने तक संस्कारसे इसमें परिवर्तन किया जा सकता है।

इसी प्रकरणमें भावमिश्रजी लिखते हैं कि "गर्भाशय" के मुखमें तीन नाडियां जिनके नाम "चांद्रमसी, समीरणा और गौरी" हैं। यदि गर्भाधानके समय वीर्य समीरणाके मुंहपर गिरे तो गर्भ नहीं रहता। यदि चांद्रमसीके मुँहपर गिरे तो कन्या होती है और यदि गौरीके मुखपर वीर्य गिरे तो पुत्र पैदा होता है। (देखिये श्लोक १७, १८)

यहां मिश्रजी पहिले सिद्धान्तको भूल गये। अर्थात् यदि वीर्य अधिक हो तो किसी भी नाडीके मुँहपर गिरे लडका ही पैदा होना चाहिये। इसी प्रकार यदि रज अधिक हो तो चाहे किसी मार्गसे वीर्य जावे लडकी ही उत्पन्न होनी चाहिये। हां, मिश्रजीने यह न बताया कि नपुंसक उत्पन्न होनेका कारण क्या है। अर्थात् वह कौनसी नाडी है जिसके मुँहपर वीर्य गिरनेसे सन्तान नपुंसक उत्पन्न होती है। क्योंकि "समीरणा" के मुंहपर वीर्य व्यर्थ जाता है यह तो उन्होंने बता दिया फिर नपुंसक उत्पन्न होनेके लिये भी कोई न कोई नाडी होनी चाहिये।

मिश्रजीने बतलाया कि यह बात चंद्रमौली अर्थात् शिवजीने बतलाई है, अस्तु यह बात किसीको किसीने भी बतलाई हो माननेके योग्य नहीं है।

ऋषि दयानंदने-संस्कार विधिके गर्भाधान-संस्कारमें मनुके प्रमाणसे बतलाया है जो कि आयुर्वेदके ठीक अनुकूल है कि, "जिस दिन स्त्रीको ऋतु प्रारंभ हो उस दिनसे चार रातें छोडकर बारह रातोंमें ही गर्भाधान

संस्कार करना चाहिये। परंतु ग्यारहवी और तेहरवीं रात भी गर्भाधान न करना चाहिये। इसके अतिरिक्त इन दिनों पूर्णमासी, अमावास्या, चतुर्दशी और अष्टमीमें भी गर्भाधानको आज्ञा नहीं है क्योंकि ये पर्व है। इन दिनोंके अतिरिक्त शेष रातोंमें यदि पुत्रकी अभिलाषा हो तो ऋतु आरंभ होनेसे छटी, आठवीं, दसवीं, बारहवीं चोदहवी और सोलहवी रातमें, और यदि कन्या उत्पन्न करनेकी अभिलाषा हो तो पांचवीं, सातवीं, नवी और पन्द्रहवीं रातमे गर्भाधान संस्कार करना चाहिये। सोलहवी रातके पीछे गर्भाशयका मुंह बद हो जाता है। इसलिये इसके पीछे गर्भाधान नही करना चाहिये।

यद्यपि आयुर्वेदने बतलाया है कि सोलहवी रातके पीछे गर्भाशयका मुंह बंद हो जाता है, परंतु यह अन्तिम नियम नही है। क्योंकि इस अवधिके पश्चात् भी कारण वश गर्भ ठहर सकता है। किस तरह? इस-पर विवाद करना यहा आवश्यक नहीं है। प्रथम चार राते, ग्यारहवी और तेहरवी रात इसी तरह पूर्णमासी, अमावास्या, चर्तुदशी, और अष्टमीकी रातको गर्भाधानकी आज्ञा क्यो नही है, इसपर भी कभी फिर लिखा जायेगा।

यहां केवल इतना ही बतला देना आवश्यक है कि ऋतु प्रारंभ होनेवाले दिनसे उपरोक्त छठी और आठवी आदि रातोंमें रज अपने परिमाण अर्थात् चार भागसे कम और पांचवी और सातवी आदि रातोसे अधिक होता है। अतएव पहिली रातोमें गर्भाधानसे पुत्र और दूसरी रातोंमें गर्भाधानसे पुत्रीका उत्पन्न होना कहा गया है।

जिस प्रकार वृक्षपर फल आनेका कोई ऋतु होता है इसी प्रकार स्त्रीके फलवती होनेके लिये, या गर्भधारण करनेके योग्य होनेके लिये ऋतु या समय नियत है। अर्थात् ऋतु आरंभ होनेके पश्चात् इसमें भी कुछ रातें पुत्र पैदा होनेके लिये और कुछ लडकीके लिये ऋतु या ठीक समय कहलाती है, जिनका कि ऊपर वर्णन किया जा चुका है।

जिस प्रकार कि कुछ वृक्ष सालमें एकवार, कुछ दूसरे साल और कितनेही सालमें दो वार फल लाते है। इसी प्रकार कुछ स्त्रियां प्रतिवर्ष, कुछ दूसरे वर्ष और कुछ तीसरे साल और छठे वर्ष गर्भवती होती है। कितनीही केवल एक लडका उत्पन्न करके फिर गर्भधारण नहीं करती, जिनको काकवन्ध्या कहते है। कितनी ही सारी आयुमें केवल एक लडकी ही उत्पन्न करती है। अनेक स्त्रियें लडकेही पैदा करती है, कुछ लडकियां-ही पैदा करती है। कुछ स्त्रियें एक वार पुत्र फिर कन्या एक क्रमसे बच्चे पैदा करतीं हैं। और कितनीही एक वार लडका और दो वार लडकिया और कितनी एक वार लडकी और दो वार लडके उत्पन्न करती है। कुछ प्रथम वार लडका फिर सब लडकिया और कुछ प्रथम वार लडकी फिर सब लडकेही पैदा करती हैं। ये सब अभ्यास नियमके रूपमें या तो जन्मसे शरीरके ढाचेमेंही उत्पन्न हो जाते हैं या पीछेसे आहार और व्यवहारके कारण शरीरसे घरकर जाते है ये स्वभाव जन्मकालसे हों अथवा पीछेके आहार व्यवहारके कारण उत्पन्न होगये हों। उचित चिकित्सासे दूर होकर सर्वदाके लिये अथवा आवश्यकता होनेपर किसी विशेष समयके लिये इच्छानुसार बनाये जा सकते है।

चंद्रमाके २८ नक्षत्रोका स्त्रीके रज और वीर्यपर भिन्न भिन्न प्रभाव होता है। जिस प्रकार पूर्णमासीको पूरे चांदकी ज्योत्स्नासे समुद्रमें ज्वार भाटा अर्थात् उतार और चढाव और अमावास्या अर्थात् सर्वथा अंधेरी रातमें अपेक्षा कृत निस्तब्धता होती है। यद्यपि अमावास्याको भी समुद्रमें नदियोंके गिरने और हजारों मिल लम्बी लहरोंके कारण उतार चढाव होता है परन्तु पूर्णमासीसे कम होता है।

यद्यपि प्रत्यक्षमें समुद्रमें पूर्णमासीको ही अधिक प्रभाव प्रतीत होता है, परंतु प्रत्येक चंद्रमाकी तिथिको इस प्रभावका चढाव उतराव रहता है। इसी प्रकार स्त्रीके रज और वीर्यपर भी यही प्रभाव होता है।

स्त्रियोंके रजके अपने परिमाणसे न्यूनाधिक होनेकी तिथियोंको उपरोक्त छठी और पांचवीं आदि रातोंसे समझा जा सकता है। हां इतना संकेत यहां कर देना आवश्यक है कि चांदकी तिथियोंका पुरुषके अण्डकोशोपर सिकुडने और फैलनेके रूपमें प्रभाव व्यक्त होता है। जिसके कि समझदार व्यक्ति वतलाने पर यह अनुभव कर सकता है कि इस समय शरीरमें वीर्यका चढाव है या उतार। न्यूनता है या आधिक्य।

इस लेखमें इस समयतक यह बतलाया जा चुका है कि—

(१) गर्भाधानके समय वीर्यका अधिक होना लडकेके, रजका अधिक होना लडकीके और दोनोका समान होना नपुसकके उत्पन्न करनेका कारण है।

(२) कुछ तिथियोमें स्त्रियोंका रज बढा हुआ होता है और कुछमें कम।

(३) स्त्रियोंके शरीरमे रज यदि आयतनमें चार भाग हे तो पुरुषोंके शरीरमे वीर्य आयतनमें एक भाग होता है।

(४) गर्भाधानके समय यदि यह परिमाग ठीक रहे तो बच्चा नपुंसक उत्पन्न होगा। इस मात्रासे रज बढ जाये तो लडकी और वीर्य अपने मात्रासे वढ जाये तो लडका उत्पन्न होता है।

(५) यह तब ही हो सकता है जब कि गर्भाधानसे लेकर तीसरे महीने तक किसी संस्कारसे इसमे परिवर्तन न किया जाये या स्वयमेव इसे परिवर्तित करनेका कोई कारण उत्पन्न न हो जाय।

यहां यह भी बतला देना आवश्यक प्रतीत होता है कि नपुंसक बच्चोमें अपेक्षा कृत पिताके वीर्यके अधिक होनेसे पुरुष सदृश स्वभाव और चिन्ह आदि पाये जाते हैं और माताके रजके अपेक्षा कृत अधिक होनेसे स्त्रैण स्वभाव तथा चिन्ह पाये जाते है। यहांतक कि बहुतसे पुरुषोंके मुंहपर डाढी और मूछोंके चिह्नतक नही होते और बहुतसी स्त्रियोंके मुंहपर

दाढी और मूछें होती हैं। बहुतसे पुरुषोंकी बोल चाल जनाना और बहुतसी स्त्रियोंकी चाल ढाल मर्दाना होती है। इसमें मातापिताके रज और वीर्यकी न्यूनता और आधिक्य ही कारण है।

अब इस बातपर विचार करना चाहिये कि जानबूझके वा बेजाने किसी भी कारणसे गर्भाधानके समय यदि कन्याकी बुनियाद रखी गई हो, तो उसे पुंसवन संस्कारसे पुत्रके आकारमें किस प्रकार परिवर्तित किया जा सकता है। यह बतलाया जा चुका है कि पुंसवन संस्कार तीसरे महीने तक ही हो सकता है; इसके पश्चात् नहीं। यह क्यों? इसलिये कि तीन मासतक गर्भ खून की ही आकृतिमें होता है। अधिकसे अधिक सामान्य लोथडेका आकार धारण कर सकता है। पुरुष, स्त्री वा नपुंसकके अवयव, रूपादि इसमें कुछ भी नही होते। चौथे मासके प्रारंभसे अंगोंकी बनावट प्रारंभ होती है और गर्भ पतला अर्थात् खूनके आकारमे नही रहता। प्रत्युत कठिन हो जाता है।

इसी लिये आयुर्वेदने चौथे मासके प्रारंभसे पहिले यदि गर्भ जाता रहे तो उसे गर्भस्राव (अर्थात् गर्भका बह जाना) कहा है और चौथे मासके आरंभके पश्चात् यदि गर्भ जाता रहे तो उसे गर्भपात (गर्भ गिरना) कहा है। गर्भस्राव या गर्भका बहना केवल यह शब्दही बतलाया है कि चौथा मास शुरू होनेसे पहिले गर्भ खूनकी आकृतिमें होता है, क्योंकि सदा पतली वस्तुही बह सकती है, ठोस नही। जब गर्भमें बालक जम जाता है या ठोस हो जाता है, तब वह अगर किसी कारणसे दूर हो जावे वह इस प्रकार गिरता है जिस प्रकार कि वृक्षपरसे फल टूटकर गिरता है।

एक मण दूधमें एक तोला जामन (दूध जमानेके लिये खटाई) डाला जा चुका है, जिससे कि जमनेपर मीठा दही तैय्यार होगा। मगर दही जमनेसे अधिक समय पूर्वही जब कि दूध अभी पतला ही हो अथवा

हम चाहें तो अधिक खटाई डालकर उसे खट्टा बना सकते हैं। अथवा यदि खटाई अधिक डाली गई हो जिसका परिणाम दहीका खट्टा तैय्यार होना हो तो खारी वस्तुओंके मिलापसे यदि जमनेसे पहिले पहिले उसे इस योग्य बना सकते हैं कि दही खट्टा न हो, प्रत्युत मीठा हो।

कच्चा दूध, दही आदि खटाईके संयोगसे या अधिक गर्मी खाकर यदि फट गया हो परन्तु अभी आगपर न चढाया गया हो तो बेसन ( चनेकी दालका आटा ) या सज्जि आदि स्वल्प मात्रामें मिलाकर खूब हिलाकर आगपर रक्खें तो दूध न फटेगा।

कुम्हार बरतन बनानेसे पहिले मट्टीको गूंधता है जबतक कि मिट्टी आर्द्र है और वह आकृति बदल सकती है, तबतक वह एकवार नही बार बार इसकी आकृतिये बदल सकता है। परन्तु जब मिट्टी एकबार ठोस हो जाये, शुष्क हो जाये तो इसकी आकृति परिवर्तन नही हो सकती। स्त्रीके गर्भाशयमें कोई सांचा तो होताही नही जिसमें कि बच्चा पुत्र, कन्या वा नपुंसकका रूप स्वीकार करता है। प्रत्युत यह बात वीर्य व रजकी न्यूनता व अधिकता और पीछेके संस्कारो ( प्रभावों ) पर निर्भर है। पुत्र, कन्या, नपुंसक अपनी इच्छाके अनुकूल उस समयतक तैय्यार किया जा सकता है जबतक कि गर्भ जमकर ठोस नही हुआ, प्रत्युत पतली और बहनेवाली आकृतिमें हो।

तीसरे मास जबतक गर्भ पतला तथा बहनेवाला होता है अतएव इसे यथेच्छ रीतिसे किसी विशेष आकार स्वीकार करनेको बाधित किया जा सकता है। अर्थात् विशेष औषधियों या संस्कारोंसे रज या वीर्यमेंसे किसी एकके प्रभावको कम करके किसी दूसरेके प्रभावको अधिक किया जा सकता है। यह असंभव नहीं है।

जहांतक भी विचार करे यही बात साधारणतया पाई जाती है। जो बात मनुष्यकी समझमें नहीं आती उसे सृष्टिनियम विरुद्ध कहकर मनको शान्ति दी जाती है। अथवा दूसरोंसे पीछा छुडानेके लिये यह बात

अमोघ शस्त्रके रूपमें प्रयुक्त की जाती है। परंतु खोज करते हुए यह कहना ही कठिन हो जाता है कि यह या वह बात सृष्टिनियमके विरुद्ध है।

ग्रामोफोनको गाते देखकर एक जंगली आदमी जिसने अचानक प्रथम बारही यह दृश्य देखा हो यह नहीं मानता कि लकडी भी गा सकती है। वह यही विचार करता है कि इसके नीचे कोई आदमी गा रहा है। अन्तमें वह इसे मान लेता है कि लकडी भी गा सकती है। यह बात प्रायः सर्वत्र और प्रत्येक अवस्थामें पाई जाती है। इसमें संदेह नहीं कि हरएक बात जो पर्याप्त खोजके पश्चात् भी संभव सिद्ध न हो असंभव कही जा सकती है। परन्तु सामान्यतः संसारमें यही हो रहा है, कि जो बात जिसकी समझमे नहीं आई वह इसे असंभव और नियमाविरुद्ध कह उठता है हालॉ कि सृष्टिनियम इतना विस्तृत और सीमारहित है कि इसका मनुष्यके मस्तिष्क या समझमें समाना, जो संकुचित और सीमावाला है, स्वयं असंभव बात है। तलाश करनेवाले पाते हैं और खोजनेवाले प्राप्त कर लेते है, या खोदनेवाले तहतक पहुंच जाते हैं। संसारमें सदा यही होता रहता है।

विषय लंबा हो गया है, अभी पीपल पुंसवनके किस प्रकार काम आ सकता है इसपर कुछ लिखना अवशिष्ट है। परन्तु जितना लिखा गया है यह आवश्यक था। मैं यह लिख चुका हूं कि पुंसवन संस्कार करनेके केवल वही लोग अधिकारी है जो लडका उत्पन्न करना चाहते हों।

संस्कारके अर्थ कतिपय मंत्रोंको पढकर स्त्रीके शरीरके किसी अंगपर हाथ रख देना या केवल हवन कर छोडना नहीं है। संस्कारके अर्थ "बनाना" या "किसी विशेष बनावटके लिये प्रभाव डालना" है। जो लोग यह पूछें कि क्या इस कृत्यका जो कि इस संस्कारमें किया जाता है कोई प्रभाव नहीं होता? उनको यह उत्तर दूंगा कि हां होता है और अवश्य होता है। यह नहीं हो सकता कि किसी कर्मका कोई प्रभावही न

हो। यदि मैं यहां बैठे हुए हाथपर हाथ मारकर ताली बजाऊं तो इसका प्रभाव होगा। बिजुली या आकाशके द्वारा एक बार इस सारे मंडलतक पहुंच जायेगा। यहांतक कि संस्कारका एक पत्तातक भी इससे प्रभावित हुए विना न रहेगा। चाहे वह किसी सुदूरतम पर्वतकी गहरी गुफामें ही क्यों न हो। जैसा कर्म होगा उसका वैसाही प्रभाव अवश्य होगा। परन्तु इसके यह अर्थ नहीं कि साधारण कर्मसे असाधारण फल मिल जाये।

किसी कामके लिये जबतक कोई तरीका या रास्ता प्रचलित रहता है तबतक इस कामके पूर्ण होनेमें कठिनता नहीं होती और प्रत्येक मनुष्य सुगमतया उसे पूर्ण कर सकता है। परन्तु जब वह तरीका मिट जाये अथवा रास्ता गुम हो जाये और उसे मिटे या गुम हुए शताब्दियां नहीं प्रत्युत सहस्रों वर्ष बीत जायें; इस समय वह काम पूरा होना कितना कठिन होता है इसका अनुमान लगाया जा सकता है। आज यही अवस्था और बहुतसी बातोंकी तरह, पुंसवन संस्कारकी भी है। अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त ११ का प्रथम मंत्र यह है—

**शमीमश्वत्थ आरूढस्तत्र पुंसवनं कृतम्।**
**तद्वै पुत्रस्य वेदनं तत्स्त्रीष्वा भरामसि॥** ( अथर्व० ६।११।१ )

इसका भावार्थ यह है कि "शमी अर्थात् जंडी ( पंजाबी नाम है वृक्षका ) पर चढा हुआ पीपल पुंसवनका कारण है। यह ही पुत्रको प्रगट या पैदा करनेवाला है, उसे स्त्रियोंमें भरना या प्रविष्ट करना चाहिये।"

बहुतसे ऐसे वृक्ष होते है जिनपर कौवों या अन्य जीवधारियोंकी विष्ठाके द्वारा अथवा किसी और प्रकार किसी दूसरे वृक्षके बीज गिरकर उग आते हैं। लोगोंने प्रायः ऐसे वृक्ष देखें होंगे जो पृथिवीपर नहीं प्रत्युत किसी दूसरे वृक्षपर उत्पन्न हो जाते हैं। प्राय. पीपल ही दूसरे वृक्षोंपर उगा हुआ पाया जाता है।

कोई भी ऐसा वृक्ष हो जो किसी दूसरे वृक्षपर उत्पन्न हुआ हो बन्दा या वन्दा कहाता है। संस्कृत-भाषाके अबतक इसके ३७ नाम मालूम हो

सके हैं। इन नामोंमेंसे इसका एक नाम "पुत्रिणी" है जिसके अर्थ पुत्रवाला या पुत्र देनेवाला होते हैं। "पुत्रिणी" शब्दसे लोग धोखा न खायें। यह देखकर कि इसमें शब्द पुत्री आया है पुत्र नहीं। पुत्रीके अर्थ जहां पुत्री अर्थात् कन्याके होते हैं वहां पुत्रीके अर्थ पुत्रवाला भी होते हैं। जैसे धनवालेको धनी, गुणवालेको गुणी, मानवालेको मानी, अभिमान वालेको अभिमानी, कामवालेको कामी, क्रोधवालेको क्रोध, और लोभ-वालेको लोभी कहते हैं। इसी तरह पुत्रवालेको पुत्री कहते हैं। पुत्री और पुत्रिणी एक ही अभिप्राय रखते हैं। आयुर्वेदके वर्तमान जितने भी ग्रंथ मिलते हैं उनमें कहीं भी यह नहीं लिखा कि वन्दा या वन्दा पुत्रको देता है, सिवाय इस नामके यह नाम निष्प्रयोजन नहीं है। इतना संकेत काम करनेके लिये पर्याप्त है। वेद स्पष्ट कहता है और आयुर्वेदमें इसका संकेत उपस्थित है, मार्ग साफ है-

अब मैं अपना अनुभूत किया हुआ परीक्षण जो अभीतक रहस्य रूपमें रहा है, प्रगट करता हूं जिसके जी में आवे वह बेखटके इससे लाभ उठाये। यदि किसीको जंगलमें या ग्राम आदि के समीप किसी जंडी (शमी) के वृक्षपर-तनेपर या शाखापर पीपलका छोटा या वडा पौधा उगा हुआ मिल जाये, तो उसे उखाड काट कर ले आना चाहिये। उसे छायामें शुष्क करके उसके छिलके पत्तों और यदि कुछ जड भी साथ हो तो जडके छिलकोंको महीन पीसकर कपडछानकर रक्खें। अच्छा तो यही है कि गर्भाधानसे पूर्वही प्रातः-काल तथा सायंकाल तीन तीन माशा यदि खुश्की मालूम हो तो दो दो माशा गौके गर्म दूधके साथ स्त्रीको खिलायें। यह न हो सके तो गर्भाधानके पश्चात्। यदि किसी तरह यह समय भी निकल जाये तो तीसरे मासके प्रारंभमेंही सात दिन इसे अवश्य खिलायें, पुत्र पैदा होगा। यह स्मरण रहे कि गर्भका काल मालूम करनेमे भूल न रहे। यदि तीन मास कुछ दिन आगे निकल गये होंगे तो इससे अभिप्राय सिद्ध न होगा।

इसे एक और विधिसे भी प्रयुक्त किया जा सकता है। उपर्युक्त जंडी (शमी) के वृक्षपर उगे हुए पीपलको काटकर छोटे छोटे टुकडे करलें। जितने ये टुकडे हों उनको ८ गुणा (जैसे सेर टुकडोंको ८ सेर) पानीमें भिगो दें। ४८ घंटेके पीछे नरम आंचपर उबालें। जब तीन भाग पानी जल जाये तब उतार लें। ठंडा होनेपर कपडेमेंसे छानकर दो बारा नरम आंचपर पकावें। जब शहदकी तरह गाढा हो जाये तब उतारकर ठंडा होनेपर किसी चिकने या शीशेके पात्रमें डालकर रख छोडें। एक एक रत्ति प्रातः सायं पूर्वोक्त विधिसे सेवन करावें। इसी उद्देशके लिये अथर्ववेदमें एक और मंत्र आया है, वह यह है—

"पुमान् पुंसः परिजातोऽश्वत्थः खदिरादधि।"

(अथर्व० ३।६।१)

इसका यह अभिप्राय है कि खैर (खदिर) के वृक्षपर चढे हुए पीपलसे पुल्लिंग बच्चा उत्पन्न होता है। खैर कीकरसे मिलता जुलता पेड है, इससे कत्था बनाया जाता है। इसपर चढा हुआ या उगा हुआ यदि पीपलका पेड मिल जाये तो इसे लाकर उपरोक्त मात्रासेही सेवन करना चाहिए, पुंसवन होगा, अर्थात् सन्तान पुत्र होगी। यह मंत्र संस्कारविधिमें नहीं है, इससे पहिले मंत्र पाधोंके मुखोंसे कईबार सुना होगा। यदि इन मंत्रोंको केवल तोतोंकी तरह कभी कभी पढ छोडनाही पर्याप्त न समझा जाकर इनके अभिप्रायको समझनेकी कोशिश की जाया करे तो संसारका कितना कल्याण हो सकता है और वेदोंका मान लोगोंके दिलमें कितना बढ सकता है, इस एक विषयसेही अनुमान लगाईये।

जिन लोगोंके दिलमें वेदोके लिये कोई लगन हो उनको पग आगे बढाना चाहिये। जबानी जमाखर्च काफी हो चुका, वेदोंकी स्तुतिमें काफी गीत गाये जा चुके। अब वेदोंके गौरवको स्थिर रखनेके लिये वेदोंसे कुछ प्राप्त करके, सांप्रदायिक झगडोंकी पर्वाह न करके, तथा देश तथा जातिके संकुचित विचार छोडकर, लोगोंको लाभ पहुंचाना चाहिये।

ईश्वरभक्ति आवश्यक है। परन्तु प्रत्येक वेदमंत्रसे ईश्वरभक्ति खेंचकर निकालनेका प्रयत्न करना निरर्थक है ( आज अधिकांश संप्रदायोंमें फंसे हुए लोगोंका झुकाव इसी ओर है ) यही कारण है कि आज वेदोंसे केवल प्रार्थनाके मंत्र पढ छोडनेसे और कुछ प्राप्त नहीं होता। केवल यही बात लोगोंकी वेदोंपर श्रद्धा स्थिर रखनेके लिये पर्याप्त नहीं है। वेदोंके अनादर-का भी यही कारण है कि लोगोंको इनमेंसे मिलता कुछ नहीं। हालाँकि वेद "सब कुछ देनेवाले कल्पवृक्ष हैं"। "सब कुछ" का अभिप्राय कोई कुछ भी समझे यह उसकी इच्छा है।

इस लेखसे जो कुछ भी लाभ आप उठा सकते हों उठाइये, यदि एक व्यक्तिको भी इससे लाभ पहुंच जाये तो मैं अपना श्रम इसी रूपमें सफल समझूंगा। ईश्वर करे कि यह लेख संसारके लिये कल्याणकारी हो॥



# पृश्निपर्णी.

( लेखक-पं. ध्वजारामजी वैद्य, पटियाला )



पृश्निपर्णी आयुर्वेदिक औषधियोंमें सुप्रसिद्ध औषधि है। भारतके अनेक प्रांतोंमें यह उत्पन्न होती है, संस्कृतमें इसे पृश्निपर्णी और पृष्टिपर्णी, हिन्दीमें पिठवन, बंगालीमें चाकुल्या, मराठीमें पिठवन इत्यादि कहते हैं।

यद्यपि वेदोंमें बहुतसे मंत्र इस औषधिकी प्रशंसामें हैं, तथापि केवल एक मंत्रकोही यहां लिखा जाता है।

> अरायमसृक् पावानं यश्च स्फातिं जिहीर्षति।
> गर्भादं कण्वं नाशय पृश्निपर्णि सहस्व च॥
>
> ( अथर्व० २।२५।३ )

"हे पृश्निपर्णी तू, ( १ ) न देनेवाला, ( २ ) खूनको पीनेवाले, ( ३ ) उन्नतिको रोकनेवाले, ( ४ ) गर्भको खाने या ग्रहण करनेवाले रोगको दूर कर और सहन कर"॥

यहां जिस शब्द का 'न देनेवाला' अर्थ किया गया है, वह "अ-रायं" है, अरि अर्थात् शत्रु भी इसी शब्दका सम्बन्धि है। शत्रुको और रोगको "अरि" इसलिये कहा जाता है, कि यह हमसे हमारे सुखोंको छीनता है, ले लेता है। यों तो हम प्रत्येक रोगको 'अरि' कह सकते हैं, परंतु इस मंत्रमें "न देनेवाले और पीनेवाले" इन दो शब्दोंके मध्यमें "असृक्" अर्थात् "खून" पडा है, इसलिये विदित होता है कि, इस मंत्रमें केवल उन रोगोंका वर्णन है, जो कि खूनको पीते हैं, या खूनको गिराते हैं, परंतु खूनको देते नहीं। अर्थात् उनसे खून बढता नहीं। यहाँ संदेह हो सकता है कि, क्या ऐसे भी कुछ रोग हैं, जिनसे कि खून बढता

है ? इसका यही उत्तर है कि, हां बहुतसे ऐसे रोग हैं, जिनसे खून बढता है । अथवा खूनका आवश्यकतासे अधिक होना भी एक रोग है, जिस प्रकार कि चर्बीका आवश्यकतासे अधिक होना रोग है इत्यादि । बहुतसे रोग हैं जो मनुष्य शरीरमेंसे खूनको पीते हैं, या खूनको गिराते हैं । संस्कृतमें "पावक" अग्निका नाम है, इसके अर्थ "पवित्र करनेवाला या पीनेवाला" होते हैं । पित्तमें भी अग्नि प्रधान है । आयुर्वेदमें उन रोगोंका नाम "रक्तपित्त" है, जिनमें कि किसी प्रकार या किसी मार्गसे शरीरसे खून बाहर निकलता हो । नाक, कान, आंख, मुंह, गला, फेफडे, मूत्र या गुदद्वारसे खूनका जाना या शरीरके रोम कूपोंसे रक्तका निकलना " रक्तपित्त " कहता है । इस मंत्रमें " असृक्-पावानं " शब्द ठीक रक्तपित्तके अर्थ देता है । क्षय, बवासीर खूनी, खूनके अतिसार, नकसीर जाना, स्त्रियोंका रक्त प्रदर, अथवा मनुष्योंका मूत्रमार्गसे खून जाना, यह सब रक्तपित्तके अन्तर्गत है । येही रोग हैं, जो खूनको पीते हैं । यही रोग हैं , जिनमें कि खून बढ नहीं सकता । यहाँ केवल संकेत मात्रसे इस मंत्रका भावार्थ बतला दिया जाता है, आशा है कि गुणग्राही इस मंत्रसे बहुत कुछ ज्ञान प्राप्त कर सकेंगे । यह मंत्र बतलाता है कि " असृक्-पावानम् " या रक्तपित्त रोगको पृश्निपर्णी दूर करती है ! कैसे ? यह वैद्योंका काम है, कि वह परीक्षण करके पता लगावे ! आयुर्वेदके नये या पुराने वर्तमान ग्रंथोंमें एक आधा छोडकर जिन्होंने कि पृष्टपर्णीको केवल खूनके दस्तोंको ही या छठे महीनेके गर्भपातको दूर करनेवाली लिखा है और किसीने इस वेदमंत्रके अर्थको सिद्ध नहीं किया ! यह आवश्यक भी नहीं है, जिन बातोंको वर्तमान आयुर्वेदिक ग्रंथोंमें न लिखा हो, वेदोंमें भी उनका वर्णन न हो; यदि हम यत्न करें और परिश्रम करें, तो इस समय भी वेदों-के सहारे वर्तमान- आयुर्वैदिक ग्रंथोंसे अधिक बडा ग्रंथ तैयार कर सकते हैं । परंतु यह किसी एक व्यक्तिके करनेका काम नहीं, बहुतसे वैद्यों या पंडित-वैद्योंकी मिली हुई शक्तिसे हो सकता है । अब केवल वे योग लिखे

जाते हैं अथवा पृश्निपर्णीके उपयोग की विधि लिखी जाती है जिससे कि "असृक्—पावानं" या रक्तपित्त रोग दूर हो सकता है।

(१) पृश्निपर्णीको पानीमें पीसकर लेपकर दीजिए और छः मासे पृश्निपर्णीको पानीमें घोटकर सायंप्रात पिलायें, नकसीरका जाना बंद हो जायगा, चाहे कितनी ही देरसे हो।

(२) अनुपानके कारण औषधिकी शक्ति प्रायः बढ जाया करती है और अनुपानसे औषध शीघ्र प्रभावकारी हो जाया करती है। इसलिये यहां भिन्न भिन्न रोगोंके लिये पृष्टपर्णीका अनुपान भी लिख दिया जाता है। छः माशे पृश्निपर्णी, एक माशा काली मिरचके साथ प्रातःसायं पानीमें पीसकर पिलाये, बवासीरका जाता हुआ खून रुक जायगा और कोई कष्ट न होगा, कुछ कालके पश्चात् बवासीर खूनी जडसे दूर हो जावेगी। यह दवाई प्रत्येक ऋतुमें प्रयोग की जा सकती है, आवश्यक पथ्य अनिवार्य है।

(३) पृश्निपर्णी ६ माशा, वांसाके पत्ते ६ माशा, पानीमें रगडकर प्रातः और सायं पिलाईये, गलेसे खून आना, यक्ष्मा, दूर हो जायेगा, खूनकी बमन आती हो, तो भी इससे लाभ होगा, सख्तसे सख्त बुखार, खासीमें यह दवाई रामबाणका काम करेगी। यक्ष्माके निराश रोगियों-को भी एक वार इस औषधिके प्रयोगसे लाभ उठाना चाहिये।

(४) पृश्निपर्णी ६ माशा + वासापत्र ६ माशा + काली मिरच १ माशा, प्रातः सायंकाल पानीमें रगडकर पिलानेसे स्त्रियोंका रक्त-प्रदर, तथा अन्य रजोविकार दूर हो जाते हैं।

(५) पुरुषोंके मूत्रद्वारसे जाता हुआ रक्त भी छःछः माशे पृश्निपर्णीको दिन में तीन वार पानीमें पीसकर पिलानेसे दूर हो जाता है।

(६) पृश्निपर्णी ६ माशा + बिलगिरी ३ माशा, प्रातः सायं पानीमें रगडकर पिलायें, तो खूनके दस्त और खूनी संग्रहणी बंद हो जाती हैं।

(७) और भी किसी तरह शरीरसे खून जाता हो तो केवल पृष्टपर्णी-को पानीमें रगडकर पिलानेसे बंद हो जाता है। मत समझिये कि किसी दूसरी वस्तुके साथ मिलकर ही पृष्टपर्णी उपरोक्त या इसी प्रकारके अन्य रोगोंको लाभ पहुंचाती है। प्रत्युत अकेली पृष्टपर्णी भी वही काम दे सकती है जैसा कि इस मंत्रमें लिखा है।

इस वेदमंत्रमें लिखा है, कि पृष्टपर्णी इन रोगोंको भी दूर करती है जो कि मनुष्य शरीरको बढनेसे रोकते हों, यों तो ऐसा बहुतसे रोग है जो मनुष्य शरीर बढने नहीं देते। परंतु यहां उन सबका वर्णन और उन सबका पृष्टीपर्णीके द्वारा इलाज लिखना कठिन है; इसलिये साधारण रीतिपर इन रोगोंका वर्णन कर देनाही पर्याप्त मालूम होता है जिनसे कि मनुष्य शरीर बढनेसे रुक जाता है। वैद्यलोग इससेही बहुत कुछ लाभ उठा सकेंगे। बच्चोंका सूखना, बच्चा पैदा होनेके पश्चात् पहिला रोग है और बडा रोग है जो बच्चोंको बढने नहीं देता और कि अनगिनत बच्चोंको मृत्युके मुहमें ले जाता है। पृष्टीपर्णी बच्चोंके इस रोगको दूर करती है। बच्चोंको और बच्चोंको दूध पिलानेवाली स्त्रीको पृष्टीपर्णीका उचित मात्रामें प्रयोग करना चाहिए। तथा च—

यदि किसीका अग्नि मंद होगया हो, भूख कम लगती हो, या खाई हुई सामग्री पूरी न पचकर शरीरका भाग न बनती हो, या भोजनका रस न बनता हो, तो शरीर नहीं बढ सकता। ऐसे कितने रोग हैं, जिनमें मनुष्यकी पाचनशक्तिकी ऐसी दशा हो जाती है, इन सबको मालूम करनेके पश्चात् उन सबमें ही पृष्टपर्णीका प्रयोग करायें, अग्नि प्रबल होगा, भूख खूब लगेगी, खाया हुआ भोजन पचन होकर शरीरका भाग बन जायेगा। या शरीर मोटा ताजा होता जावेगा।

शरीरमें खाये हुये भोजनमे रस खूब बन रहा है, परंतु रससे खून बनानेवाले अवयव जिगर और तिल्ली आदि खराब हो, खून अच्छी तरह न बनता हो, तो शरीर भी बढ न सकेगा। ऐसी दशामें भी पृष्टपर्णी लाभप्रद सिद्ध होगी। जिगर और तिल्लीकी दुर्बलता दूरकर देगी।

जिससे शरीरकी आवश्यकतानुसार खून पर्याप्त उत्पन्न होगा। खूनसे मांस न बनता हो, मांससे चरबी न बनती हो, चरबीसे हड्डी न बनती हो, हड्डीसे मज्जा न बनती हो और मज्जासे वीर्य न बनता हो, तब भी आप पृष्टपर्णी ही का सेवन कीजिए। पृष्टपर्णी इन सब कष्टोंको निवृत्त कर देगी। पृष्टपर्णी वीर्यको बढानेवाली वस्तु है। जो लोग वीर्यको किसी प्रकार भी नाश कर नपुंसक हो बैठे हों, उनको पृष्टपर्णीकी शरणमें आना चाहिये। पृष्टपर्णीका अनवरत सेवन उनको वीर्यवान बनावेगा इसपर और भी बहुत कुछ लिखा जा सकता है, परंतु इसे ही पर्याप्त समझना चाहिये।

वेदमंत्र बतलाता है, जो रोग गर्भको खानेवाले हों, पृष्टपर्णी इनको दूर कर देती है। कितने ही कारण हैं, जिनसे गर्भ खाया जाता है या गर्भस्राव या गर्भपात हो जाता है। यदि किसी समय गर्भस्राव या गर्भपातका भय हो और ऐसे लक्षण दिखाई देते हों, जिनसे कि गर्भका खूनकी रूपमें बह जाना या गिर जाना पाया जाता हो, तब स्त्रीको पृष्टपर्णी पानीमें पीसकर थोडी थोडी देर पीछे पिलाईये। और पृष्टपर्णीका पानीमें पीसकर पेट और मसानेपर लेप कीजिये। आई हुई आफत टल जायगी। यदि सदा किसी स्त्रीका गर्भ गिर जाता हो उसे उस समय जबकी गर्भ न ठहरा हो पृष्टपर्णीका लगातार प्रयोग कीजिये। इससे जब भी गर्भ ठहरेगा तब गर्भ न गिरेगा। गर्भकी अवस्थामें भी इसका उपयोग कराते रहना चाहिये।

स्त्री वन्ध्या हो, तो भी उसे पृष्टपर्णीका सेवन कराईये। कुछ कालमें गर्भको रोकनेवाली खराबी दूर हो जायगी। लडका होगा या लडकी इसपर विवाद करनेकी आवश्यकता नहीं। केवल यह लिखना पर्याप्त है कि पृष्टपर्णी वन्ध्यापनको दूर करती है।

वेद बतलाता है कि जो रोग गर्भको पकड रखता हो, ग्रहण करता हो, उसे भी पृष्टपर्णी दूर करती है। वह कौनसा रोग जो गर्भको पकड रखता है। हम देखते हैं कि बहुतसी गर्भवती स्त्रियोंको, कारण पाकर महीने दो महीनेके पीछे खून आना प्रारंभ हो जाता है। ठीक इसी प्रकार जिस तरह कि मासिक धर्मका, यद्यपि इससे गर्भ गिरता नहीं, परंतु गर्भ बढ भी

नहीं सकता। एक दो महिने यह रक्त बंद हो जाता है। और गर्भका बालक कुछ बढता है। फिर रक्त बहना प्रारंभ होकर बच्चेकी गर्भमें उन्नति रुक जाती है। इसी प्रकार कभी रक्त प्रारंभ होकर, कभी बद होकर दो दो चार चार बरसतक बच्चा गर्भ ही में रहता है, इसका नाम है गर्भका पकडा जाना। इस वेद मंत्रमें " गर्भाद " शब्द है। इसके अर्थ हैं गर्भको खानेवाला, या गर्भको गिरानेवाला और गर्भको पकडने या ग्रहण करनेवाला। यह तो लिखा जा चुका है कि पृश्निपर्णी गर्भको गिरनेसे रोकती है। जहां पृश्निपर्णी गर्भ गिरनेसे रोकती है वहां पृश्निपर्णी पकडे हुए गर्भको छुडा देती है। अर्थात् इसके उपयोगसे गर्भके दिनोंमें मासिक रक्तका जारी होना बंद होकर, समयपर या यदि समयके पीछे पृश्निपर्णीका प्रयोग किया जाये, तब भी बच्चा सर्वसंपूर्णांग उत्पन्न हो जाता है। बच्चा उत्पन्न होनेके समय स्त्रीको कष्ट अधिक हो और बच्चा पैदा न होता हो, उसे भी "गर्भाद रोग" कह सकते हैं, ऐसी अवस्थामें पृश्निपर्णीका प्रयोग करनेसे अर्थात् घीके साथ खिलानेसे या गर्मपानीमें उबालकर पिलानेसे पानीमें पीसकर पेटपर लेप करने और पृश्निपर्णीकी जडोको कमरमें बांधनेसे, या पृश्निपर्णीको जलाकर इसकी धूनी देनेसे बच्चा शीघ्र और विना कष्ट उत्पन्न हो जाता है। यदि बच्चा गर्भमें उलटकर बाहिर निकलनेके अयोग्य हो गया हो, तब भी पृश्निपर्णीके प्रयोगसे बच्चा ठीक तरह उत्पन्न हो जायेगा।

गर्भमें बच्चा मर गया हो और बल लगानेपर भी बच्चा बाहिर न आता हो तब भी पृश्निपर्णीके उपयोगसे बच्चा बाहिर आ जायगा। और स्त्रीको मृत बच्चेके कारण कोई कष्ट न होगा।

यदि हम इस मंत्रपर कुछ देर और विचार करें, तो संभव है, इससे भी अधिक अर्थ लाभ हो सके और यह मालूम हो जाये, कि सिवाय इसके गर्भाद और किन किन रोगोंका नाम हो सकता है। जिनको कि पृश्निपर्णी नष्ट करती है। धातुक्षय हो या क्षयरोग हो, जो कि शारीरिक वृद्धि रोकने-में सिरताज रोग है, पृश्निपर्णीके सेवन करनेसे दूर हो जाता है। पृश्निपर्णीके प्रयोगसे दुर्बल पतले, और निर्बल शरीर और मस्तिष्क बलवान हो जाते हैं।

# इन्द्र और नमुचि

(लेखक- पं. ध्वजारामजी आर्य, वैद्य-पटियाला)



" अपां फेनेन नमु चेः शिर इन्द्रोदवर्तयः।
विश्वा यदजयः स्पृधः " ॥

ऋग् मंडल ८ सूक्त १४, मंत्र १३॥ यजु. अध्याय १९, मंत्र, ७१ ॥ सामवेद पूर्वार्चिक प्रपाठक ३, दशती २, मंत्र ८ (२११)॥ अथर्व. काण्ड२०, सूक्त २९, मंत्र ३ ) इसका शब्दार्थ यह है कि—

"हे इन्द्र। अपां फेनके साथ नमुचिका सिर कुचल दे। या मरोड दे, या अलग कर दे और विरोधको जीत" ॥

"नमुचि" कौन है जिसका सिर कुचलनेके लिये इन्द्रसे प्रार्थना या निवेदन किया गया है, या इन्द्रको कहा गया है। इन्द्र कौन है? या क्या चीज है? "अपां फेन" कौनसा हथियार है, जिसके साथ कि इन्द्र नमुचिका सिर कुचल या काट सकता है।

यह मंत्र भी जो कि ऊपर दिया गया है, आयुर्वेदसेही संबंध रखता है। परतु समय फेरसे, दूसरे बहुतसे वेदमंत्रोंकी तरह, इसके गलेमें भी व्यर्थ कहानियोंका मुर्दा सांप पड गया।

जबतक कि इस शवको इसके गलेसे निकालकर परे नहीं फेक दिया जाता, तबतक इस मंत्रकी उज्ज्वल और पवित्र मूर्तिके साक्षात् दर्शन असंभव हैं। इसलिये कुछ कालके लिये कथा कहानियोंको भुलाकर शब्दार्थसेही भावार्थको जाननेका यत्न करें।

" नमुचि" भी रोग या बीमारी है, जिसे इन्द्र ही दूर करता है। बारह आदित्योमें सूर्यका एक नाम "शुक्र" है और यही नाम इन्द्रका भी मशहूर

है। "हरि" इन्द्रका भी नाम है और सूर्यका भी। "दिवस्पति" इन्द्र-का भी नाम है और सूर्यका भी है। देखिए शब्दकल्पद्रुम आदि संस्कृतके कोष। "शब्दस्तोम महानिधि" के पृष्ठ ६८० पर इन्द्र सूर्यका भी नाम है। निरुक्त ( निघण्टु ) अध्याय ५, खण्ड ४ में सविता जो सूर्यका नाम है वही इन्द्रके लिये आया है। अथर्ववेद काण्ड १३, सूक्त ३, मंत्र १३ में लिखा है कि—

"स वरुणः सायमग्निर्भवति। स मित्रो भवति प्रातरुद्यन्। स सविता भूत्वाऽन्तरिक्षेण याति। स इन्द्रो भूत्वा तपति मध्यतो दिवम्" ॥ ( अथर्व.१३।३।१३ )

अर्थात् वह वरुण सायंकाल अग्नि होता है और प्रात.काल उदय होता हुआ मित्र होता है। वह आकाशमें सविता होकर चलता है और इन्द्र होकर द्युलोकमें तपता है, या दिनके मध्यमें या दोपहरके समय।

यहां स्पष्टरीतिसे दोपहरके सूर्यका नाम "इन्द्र" लिखा है। जिस प्रकार एक मनुष्यको आयुकी दृष्टिसे बच्चा, जवान और बूढा कह सकते हैं और कहा जाता है, इसी प्रकार "सूर्य भी भिन्न भिन्न समयोंमें अग्नि, मित्र, सविता और इन्द्र कहलाता है।"

इन्द्र नाम सूर्यका भी है, इसके लिये अधिक प्रमाणोंकी आवश्यकता नहीं क्योंकि वेदके माननेवालोंमें वेदसे बढकर और क्या प्रमाण हो सकता है ?

सूर्यके जहां और बहुतसे नाम हैं वहां "अर्क" भी सूर्यका एक नाम है। जहां 'अर्क' सूर्यका एक नाम है, वहां आकको भी 'अर्क' कहते हैं। आक पंजाबमें मशहूर पौधा है। आकके संस्कृतभाषामें ये नाम भी हैं, अर्थात् 'अर्क' भास्कर, विवस्वान, अर्यमा, अहर्पति, उष्णरश्मि, भानु, प्रभाकर, विभाकर, विभावसु, सप्ताश्व, सविता और रवि आदि।" ये सब नाम ही सूर्यके है।

आयुर्वेदमें आक और सूर्य एकही नाममें आये हैं। जो नाम सूर्यके हैं वे सब आकके भी हैं। आक और सूर्यमें भिन्नता भी है। अर्थात्-तेज गरमी-के दिनोंमें जबकी धूपमें धरती परनंगा पैर रखना कठिन होता है, धरती और आकाश गरमीकी शकल ( रूप ) धारण करते हैं, गरम और वन्हि-सदृश रेतमें आकके पौधे हरेभरे और दूध या रससे भरे हुए तथा सर्वांग सपूर्ण होते है। फल, फूल, पत्ते, शाखा, और जड ये सारे अंग रसदार होते हैं। वर्षाके आरंभही आक जलना, मुरझाना और शुष्क होना प्रारंभ हो जाता है। बरसातके दिनोंमें आक बेजान ( निष्प्राण ) हो जाता है। किसी हिन्दीके कविने कहा है कि—

" आक, जवांसा बकरा चौथा गाडीवान
ज्यों ज्यों बरसे मेघला, त्यों त्यों त्यजे प्राण ॥ "

अर्थात् "आक, जबांसा ( धमासा ), बकरा, तथा बैलगाडीवाला इन चारोंकी यह विशेषता होती है कि, ज्यों ज्यों मेघ बरसता है त्यों त्यों वे प्राणको छोडते हैं।" जवांसा भी प्रसिद्ध पौधा है, वह भी तेज गरमीमें फलता और फूलता है, बकरी तेज गरमीमेंही खुश रहती है और खूब दूध देती है। कहा जाता, है कि ज्यों ज्यों बकरीके खूर तपते है, त्यों त्यों इसका दूध बढता है,वर्षाके आतेही बकरियोंका दूध भी शुष्क हो जाता है।

आक और सूर्यका संबंध है। गरमीसे आक फलता और फूलता सर्वांग संपूर्ण या रसदार होता है। सविता इन्द्रका नाम है, सविता सूर्यका नाम है और सविता आकका नाम है। "आक और इन्द्र एक ही अर्थके देने-वाले हैं।"

उपरोक्त वेदमंत्रमें आये हुए "इन्द्र" शब्दके अर्थ "आक" करनेके पश्चात् यह मालूम करना भी आवश्यक है कि "अपां फेन" क्या वस्तु है जिसेके साथ इन्द्र नमुचिका सिर काटता है।

"अपां फेन" का अभिप्राय समझनेके लिये अधिक झगडेमें पडनेकी आवश्यकता नहीं, इसका प्रसिद्ध नाम है "समुद्र–झाग" व्यर्थकी कथा

कहानियोंके आवरण उतारकर उपरोक्त वेदमंत्रका यह अर्थ किया जा सकता है। कि—

"आक समुद्रझागके साथ नमुचिका सिर कुचलता है या दूर करता है।"

नमुचि क्या पदार्थ है ? अब केवल यह देखना अवशिष्ट है। संस्कृतके कोषोंमें नमुचि एक असुरका नाम लिखा हुआ मिलता है, जिसको इन्द्र नामी देवतोंके राजाने मारा था। इससे अधिक और कुछ पता नहीं चलता। नमुचिका शब्दार्थ क्या है, यह किसीने नहीं बताया। क्योंकि इस शब्दके सामने आतेही सबसे पहिले राक्षसकी ओर ध्यान जाता है। नमुचिके दो अर्थ होते हैं। ( दो केवल इसी लिये कहा गया है कि, इस समयतक कोई तीसरा अर्थ विदित नही हो सका है। संभव है कि इसके और भी कई अर्थ हो सकते हो। )"न-मुचि" इसके दो अर्थ एकही अभिप्रायके देनेवाले होते हैं। एक "न मुञ्चति" अर्थात् जो नहीं छोडता उसे "नमुचि" कहते हैं, दूसरे "न मुच्यते" जो छूटता नहीं वह भी "नमुचि"कहलाता है। अर्थात् नमुचिका यह अर्थ हुआ "जो नहीं छोडता" और "जो नहीं छूटता"। इन दोनों वातोंका एक ही आभिप्राय है कि जो दूर न हो सके, वह नमुचि है इस अर्थसे यह पता नही लगता, कि वह कौनसी बीमारी है। जो दूर नही हो सकती। और कि जिसका नाम नमुचि है। वर्तमान आयुर्वेदिक ग्रंथोंमें किसी भी बीमारीका नाम नमुचि नहीं पाया जाता। हा ऐसे बहुतसे रोग है, जो रोगीको नहीं छोडते, या रोगीसे नहीं छूटतें, उन सबको नमुचि कह सकते हैं। अर्थात् आयुर्वेदके वर्तमान ग्रंथोंमें जिन रोगोंको असाध्य कहा गया है, उन सबका नाम "नमुचि" रखा जा सकता है।

परतु इसपर एक अत्यन्त मुख्य आक्षेप हो सकता है, वह यह कि यदि नमुचि उन रोगोंका नाम है, जो असाध्य हे, तो फिर आक और समुद्रझागसे भी क्य । कर दूर हो सकते है। यदि वह आक और समुद्रझागसे दूर

हो जाये, तो फिर इनको नमुचि या असाध्य नहीं कहा जा सकता। यह आक्षेप न केवल इसी स्थानपर हो सकता है, प्रत्युत आयुर्वेदमें बतलाये हुए बहुतसे रोगोंकी चिकित्सापर भी हो सकता है। जहां एक ओर तो किसी रोगको असाध्य बतलाया है दूसरी ओर उसकी चिकित्सा भी लिख दी है। इसका यह अभिप्राय भी हो सकता है कि, संसारमें कोई रोग असाध्य नहीं! हां, बहुतसे रोग साधारणतया असाध्य कहलाते हैं। या सामान्यतया वास्तवमें वे असाध्य होते हैं। परंतु विशेष रूपसे उनकी भी चिकित्सा हो सकती है। जिस सीमातक उनकी चिकित्सा नही हो सकती उस सीमातक उनको असाध्य या "नमुचि" कह सकते है। दृष्टान्तके लिये 'मधुमेह"का नाम लिया जा सकता है। एक ओर तो इसे असाध्य कहा गया है, दूसरी ओर इसकी चिकित्सा बताई गई है, यह कहकर कि इस दवाईसे यह रोग दूर हो जाता है। इन दोनों बातोंमे धरती और आकाश-का अन्तर है। बस इस आक्षेपका-जो न केवल इस मंत्रपर भी किया जा सकता है, प्रत्युत आयुर्वैदिक बहुतसे ग्रंथोंपर भी हो सकता है कि रोग असाध्य या नमुचि है तो इसका किसी भी दवाई और चिकित्सासे दूर होना संभव नहीं और कि यदि रोग दूर हो सकता है, तो उसको नमुचि या असाध्य नही कह सकते-यही उत्तर हो सकता है, कि आयुर्वेद या वेद-की परिभाषामें नमुचि या असाध्य उसी रोगको कहा जाता है जो कि सामान्यतया अचिकित्स्य हो, जो रोग सामान्यतया अचिकित्स्य होते है।

"इन्द्र" अर्थात् आक समुद्रझागके साथ क्या इन सब रोगोंको दूर कर सकता है कि जिनको असाध्य कहा गया है, या सामान्यतया अचिकित्स्य कहा गया है। इसका उत्तर वेदपर विश्वास रखते हुए यह दिया जा सकता है, कि हां आक और समुद्रझाग ( समुद्रफेन ) से वह सब रोग दूर हो जाते है जिनको कि सामान्यतया असाध्य माना जा सकता है। यद्यपि अपनी अल्पशक्ति और निर्बलताके कारण यह न बतलाया जा सकता हो,

